वरण सम्बन्धी नाना प्रकार की सूचनाओं के एकत्रित करने से सम्बन्धित है वहां उपबोधन में एकत्रित सामग्री के निर्वचन का तकनीकी कार्य सम्पन्न होता है। कार्य कर्ताओं की दृष्टि से वहां निर्देशन के सामान्य कार्य में अन्य शालीय सामाजिक तथा घरेलू अभिकरणों का सक्रिय सहयोग अपेक्षित है वहां उपबोधन का सूक्ष्म वैज्ञानिक कार्य एवं विशेष रूप से प्रशिक्षित व्यक्ति ही कर सकता है। समूचे निर्देशन कार्य का केन्द्र उपबोधन है किन्तु पुनः उपबोधन का प्रबुद्ध प्रकाश समूचे निर्देशन कार्यक्रम को भी प्रकाशित करता रहता है। प्रशिक्षित उपबोधक नाना स्तरों पर निर्देशन कार्य करने वाले अभिकरणों को एक प्रबुद्ध नेतृत्व प्रदान करता है।

## निर्देशन का वैज्ञानिक स्वरूप

निर्देशन के परिवर्तित सम्प्रत्यय की विकासमान गाथा तथा इस क्षेत्र से सम्बन्धित शब्दावलियों के स्पष्टीकरण में निर्देशन के वैज्ञानिक स्वरूप का विवेचन स्थान स्थान पर कई बार आ चुका है। किन्तु कहीं कहीं पर पुनरावृत्ति की आशंका होने पर भी अध्याय के इस अन्तिम अंश में निर्देशन के आधुनिक वैज्ञानिक स्वरूप का एक समाहारी चित्र कई मानों में उपयोगी रहेगा। परिवर्तित सम्प्रत्यय के साथ हमने इस क्षेत्र के स्वरूप सम्बन्धित सम्भ्रान्तियों एवं सीमिताओं का सकारण विश्लेषण किया। शब्दावलियों के विवेचन में भी किसी भी वैज्ञानिक क्षेत्र में अवाञ्छनीय अन्तर्विनिमित शब्दावली प्रयोग का स्पष्टीकरण किया। अतः यदि यह कहा जाय कि अभी तक के विवेचनों में सामान्यतः निर्देशन क्या नहीं है की ही धारणाएं अधिक स्पष्ट हुई हैं तो अतिशयोक्ति नहीं होगी। अब निर्देशन के वैज्ञानिक स्वरूप सम्बन्धी इन कारणों की निदाघ हो जाने के पश्चात् ही इस नूतन पुष्प का आधुनिक स्वरूप अधिक स्पष्ट रूप से हमारे मानस में प्रफुल्लित हो सकता है। इस चित्र की रेखाओं को अधिक स्पष्ट करने के उद्देश्य से हम कतिपय महत्त्वपूर्ण बिन्दुओं की पृष्ठभूमि में सकी व्याख्या करने का प्रयत्न करेंगे।

### (१) प्रक्रम का विस्तार

अपने आधुनिक स्वरूप के अनुसार निर्देशन एक अत्यन्त ही विस्तृत प्रक्रम है जिसका कार्य व्यक्तिजीवन के किसी एक या दो पक्षों तक ही या उसकी आयु के किन्हीं विशिष्ट स्तरों तक ही सीमित नहीं है। हमने अपने पूर्व अध्यायों के विवेचन में ही देख लिया था कि प्रत्येक व्यक्ति के जीवन में समस्याएं हो सकती हैं और ये समस्याएं होना मानव जीवन का एक सहज वास्तविकता है। अतएव प्रत्येक व्यक्ति को अपने विकास के विविध स्तरों पर उस वय विशेष की परिस्थितियों के अनुसार निर्देशन की आवश्यकता होती है। साथ ही उसके अन्तःसम्बन्धी बहुआयामी व्यक्तित्व में ये समस्याएं उसके जीवन के विविध पक्षों को अन्योन्याश्रित रूप से स्पर्श करता है। निर्देशन के विस्तृत प्रक्रम द्वारा प्रत्येक व्यक्ति को दी गई वैज्ञानिक सहायता उसे इन समस्याओं का सामना करने में अधिक समर्थ बनाती है। संक्षेप में कह सकते हैं कि

निर्देशन एक व्यक्ति को उसके सभी व्यवस्तरों पर दी जाने वाली वह बहुआयामी सहायता है जिससे वह अपने वास्तविक स्वरूप तथा अपने पर्यावरण का सही अवबोध प्राप्त कर सके तथा इस अवबोध के आधार पर अनुकूलतम समायोजना को प्राप्त हो सके।

प्रत्येक व्यक्ति को दी जाने वाली यह सहायता वैयक्तिक दृष्टि के साथ साथ व्यक्तियों के सभी सम्बन्धों की भी द्योतक होती है।

(१) मानव का सन्तुलित विकास

स्वभाव से ही मानव सदैव अपनी शक्तियों का अनुकूलतम उपयोग नहीं करता कई बार तो वह अपनी क्षमताओं से पूर्णरूपेण अभिज्ञ भी नहीं रहता। हम समझते हैं कि व्यक्तियों के सम्बन्ध में यहां हमें कविवर ग्रे (Gray) की निम्न पंक्तियाँ मानवीय क्षमताओं पर भी कई अर्थों में लागू हो सकती हैं —

Full rnany a gem
of purest rav serene
The dark unfathomed
cuves of ocean bear
Full mony a flower
is born to blush unseen
And waste [illegible] sweetness
to the desert air

वैयक्तिक निर्देशन अपने वैयक्तिक साधनों द्वारा यह प्रयत्न करता है कि प्रत्येक व्यक्ति को अपनी क्षमताओं का सही अवबोध हो सके जिससे वह अपनी शक्तियों तथा क्षमताओं का अधिकाधिक उपयोग कर सके।

व्यक्ति के सन्तुलित विकास हेतु उसके लिए अपनी शक्तियों तथा क्षमताओं के साथ-साथ अपनी दुर्बलताओं तथा सीमितताओं का भी सही अवबोध आवश्यक है। अपनी सीमितताओं के अज्ञान में कई बार व्यक्ति कतिपय अनुपलब्ध उद्देश्यों पर दृष्टि गड़ा कर अपनी क्षमताओं की परिधि में आने वाले लक्ष्यों को भी भुला बैठता है। ऐसी परिस्थिति में दोनों ओर से केवल निराशा ही होगी। वह मनोवैज्ञानिक कुण्ठा व भग्नाशा का शिकार बन जाता है जो कर सकता है वह भी नहीं कर पाता तथा जो नहीं कर सकता उसकी निराशा में दुखी होता है तथा दूसरों तक भी अपना दुःख ही प्रसारित करता है। व्यक्ति को अपनी क्षमताओं तथा सीमितताओं दोनों के सन्दर्भ में अपनी वास्तविक तस्वीर दिखा कर ही निर्देशन के उत्तरदायित्व की इतिश्री नहीं हो जाती। एक पद आगे बढ़ कर यह व्यक्ति को उसकी क्षमताओं के अनुकूल अवसरों की सूचना भी प्रदान करता है। तथा उन अवसरों में उसके नियोजन में भी सहायता प्रदान करता है। स्पष्ट है कि इस प्रकार एक व्यक्ति को उसकी क्षमताओं के अनुकूलतम उपयोग हेतु दी गई इस सहायता द्वारा अप्रत्यक्ष रूप से सम्पूर्ण

समाज का उन्नयन होगा। प्रत्येक व्यक्ति वैयक्तिक रूप म तुष्ट होकर समाज को अपना श्रेष्ठतम योगदान दे सकेगा।

(३) सहायता —न कि सलाह

निर्देशन के वर्तमानिक स्वरूप के समस्त विवेचना म पाठकों ने हमारे सहायता शब्द के निरन्तर प्रयोग पर ध्यान दिया ही होगा। यदि यह कहा जाए कि सहायता सम्पूर्ण निर्देशन प्रक्रिया की मौलिक कुंजी शब्द है तो अतिशयोक्ति नहीं होगा। निर्देशन से सम्बन्धित शब्दावलियों के स्पष्टीकरण म ही हमने सलाह न देने के बिन्दु पर पर्याप्त बल दिया था। यह स्पष्ट है कि सलाह देने की प्रक्रिया अपेक्षाकृत सरल तथा लघु है। किसी समस्या म डूबे व्यक्ति के सम्मुख समस्त सम्बन्धित सूचना सामग्री प्रस्तुत करना तथा उसे उस सामग्री के अवबोध के आधार पर निर्णयन की ओर अग्रसर करना न केवल उपबोध्य के लिए एक समय लेने वाला प्रक्रम है अपितु उपबोध्य भी इसकी सच्चा नहीं रखता है। अधिकतर व्यक्ति स्वयं चाहता है कि कोई मुझे बता दे क्या करना है। इस प्रकार के बता देने से वह न केवल अपनी समस्या से त्वरित मुक्ति चाहता है अपितु अचेतन रूप से निर्णयन के उत्तरदायित्व से भी मुक्त होना चाहता है। किन्तु प्रवीण सहायता प्राप्त करके जब व्यक्ति अपनी समस्या स्वयं सुलझाता है तो न केवल उसे आत्मपूर्ति का सन्तोषप्रद अनुभव होता है अपितु अन्य समस्यात्मक परिस्थितियों म उसे पुनः उपबोधक के पास नहीं दौड़ना पड़ता। मनोवैज्ञानिक शब्दावली म हम कह सकते हैं कि वह परिपक्वता की ओर अग्रसर होता है क्योंकि निर्देशन की सहायता द्वारा अपनी समस्याओं का स्वतन्त्रतापूर्वक सामना करने म अधिक सक्षम होता है।

उपसंहारात्मक कथन

प्रस्तुत अध्याय म हमने निर्देशन के विकासात्मक स्वरूप का विहगावलोकन किया। उसके विकासात्मक स्वरूप की गाथा म व्यापक परिवर्तित सम्प्रत्ययों का सकारण विश्लेषण किया तथा निर्देशन के क्षेत्र म प्रचलित शब्दावलियों का भी विधिवत् विवेचन किया।

इस पृष्ठभूमि म निर्देशन के आधुनिक वर्तमानिक स्वरूप का एक सुस्पष्ट चित्र हम पा सके।

इस चित्र के अनुवर्तन म अगले अध्याय म निर्देशन के मूल आधारों का विवेचन प्रस्तुत किया जाएगा।

मानव ने अपने स्वयं तथा अपने चतुर्दिक् जीवन के सम्बन्ध में विविध प्रश्न उपस्थित किए और इन प्रश्नों का समाधान करने हेतु विभिन्न ज्ञान क्षेत्रों का निर्माण किया। इस शाश्वत शोध में आयोजित ज्ञान क्षेत्रों में उद्भव क्रम में दर्शन का स्थान पुरातनतम रहा है। वस्तुतः मानव के स्वयं तथा उसके जीवन सम्बन्धी विविध जिज्ञासाओं की उत्पत्ति तथा पूर्ति में ही दर्शन के स्वरूप का उद्गम तथा विकास हुआ है। स्पष्ट है कि दर्शन के माध्यम से प्रश्न उत्तरों के आधार पर ही व्यक्ति की जीवन आस्थाओं का निर्माण होता है, उसकी मूल्य भावनों का विकास होता है, उसकी आशाओं और अपेक्षाओं का विकास होता है। यह स्पष्ट हो जाता है। यह एक सर्वमान्य अनुभव की बात है कि मानव के सुख के मूल में उसकी सभी आशाएं अभिलाषाएं रहती हैं और उसकी अपेक्षाओं आकांक्षाओं का निर्माण करने में उसके जीवन मूल्यों की निर्णायक भूमिका होती है। यदि यह कहा जाय तो अतिशयोक्ति नहीं होगा कि मानवीय सुख की कल्पना के मूल में ही उसके जीवन मूल्य निहित रहते हैं।

सुख की कल्पना सुख की अनुभूति का भी अनुगमन करती है और मनोवैज्ञानिक शब्दावली में सुख की अनुभूति को समायोजन के नाम से पुकारा जा सकता है। अतएव पुनः कहा जा सकता है कि व्यक्ति के समायोजन के मूल में भी उसके जीवन मूल्य निहित रहते हैं। वस्तुतः समायोजन की स्थिति का मानसिक स्वरूप ही व्यक्ति अपनी आशाओं आस्थाओं के अनुरूप निर्धारित करता है तथा इन आशाओं आस्थाओं का निर्माण भी उसके मूल्यों द्वारा ही होता है।

उक्त संक्षिप्त विवेचन का सार यही प्रतीत होता है कि व्यक्ति के सुख तथा समायोजन के मूल में उसके जीवन मूल्य निहित होते हैं। अतः इन मूल्यों के निर्माण तथा विकास से अधिक महत्त्वपूर्ण उसके जीवन में और कोई तथ्य नहीं।

प्रश्न उठता है कि निर्देशन के क्षेत्र का इन मूल्यों से क्या सम्बन्ध हो सकता है? प्रथम तथा द्वितीय अध्याय में प्रस्तुत निर्देशन के प्रारम्भिक परिचय में इस प्रश्न के कुछ प्रारम्भिक इङ्गित मिल सकते हैं। किन्तु निर्देशन के प्रथम मूलाधार के विशिष्ट विवेचन में इस प्रश्न का उत्तर दर्शन के सन्दर्भ में निम्न प्रकार से सोचा जा सकता है। व्यक्तिक समायोजन का लक्ष्य लिए हुए निर्देशन के क्षेत्र का एक मूल उपागम होता है—व्यक्ति की विशिष्ट मूल्य-भावना का निर्धारण करना और इस निर्धारण में उसे दर्शन के आदिम शास्त्र में ही अपने मूलाधार खोजने पड़ते हैं। दर्शन के मूल प्रश्न ही 'क्या होना चाहिए?' से सम्बन्धित होते हैं, और मानव की आशाएं-अपेक्षाएं भी 'क्या होना चाहिए' के उत्तर में ही सन्निहित होती हैं। मनुष्य अपने जीवन के ध्येय अपनी आस्थाओं के परिप्रेक्ष्य में निर्धारित करता है, ध्येय प्राप्ति की योजना का निर्देशन तन्त्र भी इन्हीं आस्थाओं की पृष्ठभूमि में नियोजित करता है। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि व्यक्ति अपनी आस्थाओं के अनुसार अपना जीवनयापन करता है। चूंकि उसकी सुख की कल्पना इहलौकिक तथा पारलौकिक दोनों में ही अपनी आस्थाओं के अनुसार होती है, अतएव जिन सुख देने वाली वस्तुओं की

व्यक्ति कामना करता है व जो उसकी आस्थाओं के अनुरूप निश्चित होती है तथा उन्हीं प्राप्त करने हेतु वह अपनी जीवन ऊर्जा लगा देता है। इस बिन्दु का अधिक विस्तृत विवेचन अध्याय के अगले अंश में किया जायगा। यहाँ तो व्यक्ति के जीवन मूल्यों के रूप में निर्देशन के मूल दार्शनिक आधारों का प्रतिपादन मात्र किया जा रहा है।

(२) स्वयं का दर्शन

पिछले अध्याय में हम देख चुके हैं कि निर्देशन का एक मुख्य उद्देश्य है व्यक्ति को उसकी वास्तविक तस्वीर से परिचित कराना। अपने स्वयं के स्वरूप का वस्तुनिष्ठ दर्शन कर सकना तथा इस दर्शन के संदर्भ में अपनी जीवन योजनाएं बना सकने की क्षमता प्राप्त कर लेना ही कदाचित् वनानिक दर्शन का सर्वोपरि लक्ष्य होता है। अपने निज के इस सही रूप में केवल व्यक्ति की क्षमताएं ही नहीं उभरती रहती हैं। इस वास्तववादी चित्र में तो उसकी क्षमताओं का आलोक उसकी सीमितताओं की रेखाओं में घुला मिला रहता है या यों कहें कि उसके व्यक्तित्व का सम्पूर्ण रूप ही उसकी शक्तियों—स्वतंत्रताओं की पृष्ठभूमि को अभिव्यक्त करता है। अपने पर्यावरण से उत्तम अनुकूलन प्राप्त करने हेतु तथा अपनी शक्तियों—क्षमताओं का अधिकाधिक लाभ उठा सकने हेतु व्यक्ति के लिए अपने वास्तविक स्वरूप से परिचय प्राप्त करना आवश्यक है। तभी वह व्यक्तिगत तृप्ति के आनन्द के साथ समाज को भी अपना उत्तम योगदान दे आभावित कर सकता है। प्रत्येक व्यक्ति को इस सन्तुष्टि की ओर ले जाते हुए व तदोपरान्त अपूर्व समाज का उन्नयन करना निर्देशन के मूल उत्तरदायित्वों में भी एक केन्द्रीय महत्त्व रखता है।

स्पष्ट है कि मानव जीवन के प्राचीन शास्त्र दर्शन में निर्देशन का मूलाधार निहित है। Know thy self अपने आपको जानो यह इस आदि शास्त्र की चिरंतन पुकार रही है। हिन्दी में तो इस विषय क्षेत्र का नामकरण ही इसके स्वरूप को स्पष्ट करता है। दर्शन का अंतिम ध्येय है स्व अपने तथा सत्य का दर्शन। यह सत्य है कि यह दर्शन तात्त्विक स्तर का होता है। किन्तु इसके साथ ही यह भी सत्य है कि तात्त्विक स्तर तक पहुँच सकने हेतु व्यक्ति को क्रमिक रूप से भौतिक स्तर की सीढ़ियों को पार करना अनिवार्य होता है। आत्मसिद्धि के दार्शनिक ध्येय की उपलब्धि में निर्देशन स्व वास्तवीकरण की मनोवैज्ञानिक प्रक्रिया में सहायक का काम करता है। और निर्देशन का यह स्व वास्तवीकरण से साधा सम्बन्ध है।

फिर जैसाकि पहले भी कहा जा चुका है दर्शन का सैद्धांतिक सूत्रियों को एक प्रयोगात्मक रूप देने में निर्देशन के शास्त्र क्षेत्र की एक प्रमुख भूमिका रहती है। इस कथन को निम्न बिन्दु के विवेचन में पाकर और भी अधिक स्पष्टता से आत्मसात् कर सकेंगे।

(३) व्यक्तित्व का आदर

प्रजातान्त्रिक शिक्षा का तो सम्पूर्ण भवन ही व्यक्तित्व के आदर की मूल नींव

पर निर्मित हुआ है। प्रत्येक व्यक्ति के अनन्य व्यक्तित्व के प्रति समुचित सम्मान, उसके गौरव तथा मूल्य का उचित आश्वासन, उसके विशिष्ट बुद्धि-वैभव के अनुकूल अवसरों का आयोजन ये सब प्रगतिशील शिक्षा-दर्शन की सामान्यतः स्वीकृत सूक्तियाँ हैं। इन सूक्तियों को यदि वास्तविकता का आलोक देखना है तो इनकी व्याख्या व्यावहारिक शब्दावलियों में करनी होगी। इनकी उपलब्धि हेतु प्रकार्यात्मक योजनाएं बनानी होंगी।

वास्तविकता तो यह है कि यदि व्यक्तित्व के स्वरूप का अवबोध ही नहीं तो उसका आदर किस प्रकार किया जा सकता है? उसके मूल्यों के सम्बन्ध में अभिज्ञता ही नहीं तो उसका आश्वासन किन आधारों पर दिया जा सकता है? और यदि उसके बुद्धि वैभव की विशिष्टता ज्ञात ही न हो तो उसके अनुकूल अवसरों का आयोजन किस भाँति हो सकता है? इन वास्तविक प्रश्नों का एकात्मक उत्तर देने हेतु निर्देशन दर्शन के मौलिक क्षेत्र में अपने मूलाधार खोजता है। प्रत्येक व्यक्ति के अनन्य व्यक्तित्व के सही स्वरूप का दर्शन उसे कराते हुए तथा उसके गौरव में विश्वास कर उचित आश्वासन करते हुए ही निर्देशन उसके विशिष्ट बुद्धि वैभव के अनुरूप अवसरों से उसे परिचित कराता है तथा उसे उन अवसरों का श्रेष्ठतम उपयोग कर सकने की राह भी दर्शाता है।

प्रत्येक व्यक्ति के मूल्य के आदर की दार्शनिक पुकार का यदि निर्देशन की शब्दावली में भाषान्तर न हो सका तो वह थोथे चने की भाँति केवल घनी बाजती ही रह जायगी। वस्तुतः निर्देशन के नूतन क्षेत्र के समूचे कार्य का केन्द्र बिन्दु ही व्यक्ति है और यह केन्द्र बिन्दु निर्धारित करने में उसका दार्शनिक आधार स्पष्टरूपेण दिखाई पड़ता है।

विशेषकर अध्यात्मवादी भारतीय दर्शन में तो प्रत्येक व्यक्ति को आत्मन् के रूप में उस चरम परमात्मन् का एक ज्वलन्त अंश माना गया है। इस मान्यता में यह आस्था निहित है कि चरम ज्योति के प्रति अणुकण में भी उस दिव्य ज्योति के समस्त लक्षण अवस्थित रहते हैं। भारतीय दर्शन के अनुसार विकास का अर्थ ही विलयन है, यह विलयन जल-बिन्दु का असीम सागर में होना है, लघु प्रकाश कणिका का अमर ज्योति में होना है। अतएव यह विलयन एक प्रकार से आत्मन् का विस्तार ही है। किन्तु इस विलयन विस्तार का प्राथमिक अनुबन्ध है व्यक्ति की मौलिक शक्तियों में आस्था तथा प्रारम्भिक अनिवार्यतः व्यक्ति द्वारा अपनी असीम क्षमता की पहिचान। सभी भारतीय दर्शनों में आत्म-चिन्तन, आत्मदर्शन, आत्म सिद्धि आदि शब्दावलियों द्वारा इस आत्मा के स्वरूप पर मौलिक बल दिया जाता है। हमारे विचार में निर्देशन के दार्शनिक आधार भारतीय दर्शन में तो और भी गहराई से अवस्थित हैं। इस दर्शन में व्यक्तित्व के गौरव तथा मूल्य का आदर केवल सामाजिक, आर्थिक अथवा मनोवैज्ञानिक स्तर तक ही सीमित नहीं है। इन सोपानों को पार कर के वह मानव जीवन की उच्चतर सीमाओं को स्पर्श करता है। प्रत्येक व्यक्ति के उन्नयन में

है। उचित संरक्षण तथा उच्चतम उपयोग में अनावश्यक अपव्यय का अवरोधन भी गौण रूप से निहित रहता है।

पुनः प्रश्न उठता है इस ध्येय की उपलब्धि किस प्रकार हो? इस भौतिक सामाजिक आवश्यकता की पूर्ति कैसे हो? निर्देशन तथा समाज की आवश्यकताओं उद्देश्यों का विश्लेषण परीक्षण करने पर उक्त प्रश्नों के उत्तर निर्देशन कार्यक्रम तथा समाज व्यवस्था की कतिपय मूलभूत समानताओं में दृष्टिगोचर होते हैं। दोनों का ही ध्येय है शक्तियों साधनों का समादर संरक्षण समुन्नयन तथा उपयोग।

मानवीय शक्तियों—क्षमताओं का समुचित उपयोग हो सकने हेतु एक ओर सर्वाधिक आवश्यकता है पर्यावरणीय साधन सुविधाओं का निदान परीक्षण तथा मानवीय क्षमताओं के साथ उनका सम्बन्ध संस्थापन। सामाजिक सुदृढ़ता सुरक्षा तथा समुन्नति की यह एक महत्वपूर्ण पूर्व आवश्यकता है कि किसी भी समाज के भौतिक प्राकृतिक साधनों का समुचित संरक्षण तथा अनुकूलतम उपयोग हो। व्यक्तिगत मानवीय शक्तियों का उच्चतम विकास तथा अनुकूलतम उपयोग भी पर्यावरणीय साधन सुविधाओं के परिप्रेक्ष्य में सम्भव हो सकता है। अतएव किसी भी उन्नति अभिलाषी समाज के लिए इस प्रकार की सामाजिक व्यवस्था की आवश्यकता है जिसके द्वारा उसकी शक्तियों तथा उसके पर्यावरण की समस्त शक्तियों सुविधाओं का उचित निदान होकर उनका सुसम्बन्धित उपयोग हो सके। निर्देशन की नूतन सामाजिक व्यवस्था द्वारा ही इस उन्नति उन्मुखी आवश्यकता की पूर्ति हो सकती है। चूंकि निर्देशन का ध्यान प्रत्येक व्यक्ति के व्यक्तित्व के विकास पर केन्द्रित रहता है अतएव वह न केवल उसकी इस अनूठी इकाई की उच्चतम उन्नति पर बल देता है अपितु उसकी विशिष्टता के अनुरूप अवसरों की व्यवस्थित आयोजना तथा उपलब्धि को भी वांछनीय महत्ता प्रदान करता है। इस प्रकार आदर्श सामाजिक व्यवस्था तथा उन्नयन के सैद्धान्तिक ध्येय का यथार्थात्मक निर्देशन व्यवस्था की व्यावहारिक योजनाओं के माध्यम से वास्तवीकरण हो सकता है। अतएव कहा जा सकता है कि मानवीय एवं पर्यावरणीय शक्तियों के संरक्षण उपयोग में निर्देशन का सबसे प्रमुख महत्वपूर्ण सामाजिक आधार निहित रहता है।

(ख) भारतीय परिस्थितियों में

इस महत्वपूर्ण तथ्य का यदि भारतीय परिस्थितियों की विशिष्ट पृष्ठभूमि में परीक्षण करें तो इसकी महत्ता कई गुनी हो उठती है। किसी भी देश की सम्पन्नतम सम्पत्ति उसके उच्चस्तरीय मानवीय साधनों में निहित होती है। किंतु यह एक कटु सत्य है कि उच्चस्तरीय साधन जनशक्ति में अत्यन्त ही सम्पन्न होने पर भी भारत की गणना आज संसार के निर्धन तथा अर्धविकसित देशों में की जा रही है। कारण स्पष्ट है। परिमाणात्मक दृष्टि से जनसंख्या में संसार का एक अग्रगामी देश होने पर भी भारत में न तो इस बहुमूल्य सम्पत्ति का आवश्यक संरक्षण है न समुचित सदुपयोग। इससे भी बड़ी बात तो यह है कि इस ओर हमारी कोई तीव्र सतर्कता भी

नहीं है ।

जनसम्पत्ति की इस सहज व्यवस्था के साथ साथ सम्पन्न पर्यावरणीय साधनों के प्रति भी हमारे देश में न तो बहुत यथोचित सजान रहा है न उनके अनुकूलतम उपयोग के व्यवस्थित आयोजन । यह सत्य है कि आधुनिक काल में उक्त कमियों की ओर राष्ट्र का ध्यान आकर्षित होता जा रहा है तथा इनकी पूर्ति की ओर सक्रिय कदम भी उठाये जा रहे हैं । किन्तु साधन सम्पत्ति के विस्तार के परिप्रेक्ष्य में ये प्रयास अपर्याप्त से हैं । साथ ही आधुनिक समाज की तुलना में हममें वैज्ञानिकता की भी कमी है जो कि राष्ट्रीय स्तर पर पर्याप्त नियोजन योजनाओं द्वारा पूरी हो सकती है ।

सत्य यह है कि इन दो दशकों में भारतवर्ष में कई क्षेत्रों में प्रगति हुई है । विविध स्तरों पर विद्यालयों विद्यार्थियों तथा प्रशिक्षित अध्यापकों की संख्या में वृद्धि हुई है उद्योग के क्षेत्र में नाना भाँति के नवीन उद्योगों का विकास तथा विशिष्टीकरण हुआ है । कृषि में जहाँ प्रति एकड़ उत्पादन में वृद्धि हुई है वहाँ पर प्रति व्यक्ति आय भी वर्द्धमान हुई है । किन्तु इन परिमाणात्मक प्रगतियों के साथ साथ जहाँ पर कति य सर्वाधिक राष्ट्रीय आयामों में और भी उन्नति चाहिए थे वहाँ पर भी उनमें एक अवांछनीय उन्नति ही दिखाई देती है । उदाहरणस्वरूप शिक्षित व्यक्तियों की संख्या वृद्धि के साथ साथ उनमें बेरोजगारी या अपूर्ण रोजगारों के आँकड़े परिवर्धित होते जा रहे हैं । यह एक विचित्र अवस्था है कि जहाँ तकनीकी या इन्जीनियरिंग में प्रशिक्षित व्यक्तियों की संख्या बढ़ रही है वहाँ पर इन क्षेत्रों के कई नवीन विशिष्ट उद्योगों में उपयुक्त कार्यकर्ताओं की कमी भी अधिकाधिक अनुभव होती जा रही है । मानवीय ऊर्जा के संरक्षण तथा सदुपयोग की दृष्टि से यह स्थिति अत्यन्त ही शोचनीय है । इसका निवारण व्यवस्थित निर्देशन का कार्यक्रम ही हो सकता है । अतः इन कार्यक्रमों का आयोजन भी राष्ट्रीय स्तरों पर होना चाहिए जिससे देश के शैक्षिक तथा औद्योगिक विकास की योजनायें एक दूसरे की शृंखला में न बन पावें । मानवीय ऊर्जा के संरक्षण हेतु निर्देशन के ऐसे कार्यक्रमों की अत्यन्त आवश्यकता है । आधुनिक भारत के शैक्षिक व्यावसायिक क्षेत्र में शक्ति के उक्त असंगत वितरण का अपवाद और भी गहन हो उठता है जब हम इस क्षेत्र में प्रचलित एक और अवांछनीय स्थिति को घनी मिली हुई पाते हैं । सामान्यतः ऊपरी स्तर पर तो बेरोजगारी तथा निरक्षरता का प्रत्यक्ष व्यवधान ही हमारे देश की वांछनीय प्रगति को अवरुद्ध करता सा प्रतीत होता है । किन्तु हमारे विचार में इस स्पष्ट कमी से अधिक गम्भीर तथा हानिकारक स्थिति होती है अपनियोजन की । कई मानों में कहा जा सकता है कि अपनियोजन से बेरोजगारी अधिमान्य है तथा अपशिक्षा प्राप्त करने से अशिक्षित रहना बेहतर है । इस कथन का मनोवैज्ञानिक महत्त्व तो उपयुक्त स्थल पर स्पष्ट किया जायगा किन्तु यहाँ पर निर्देशन के सामाजिक आधारों के परिप्रेक्ष्य में तो यही कहा जा सकता है कि असंगत मार्गों में प्रवाहित वैयक्तिक ऊर्जा समाज की विनाशकारिणी

शक्ति का ही काय कर सकती है। ऊर्जा का सही मान में इष्टतम उपयोग कर सकने के लिए उपयुक्त स्वरों की ओर ही निर्देशित करने की आवश्यकता है।

## ( ) सामाजिक परिवतनशीलता

अभी तक तो हमने समाज की लघुतम इकाई के रूप में व्यक्ति को समाज की अंतिम उन्नति के आधारभूत अङ्ग के रूप में देखा। इसी चित्र का दूसरा पक्ष है व्यक्ति की अंतिम उन्नति के निधारक प्रेरक के रूप में सामाजिक स्थिति की निर्णायक भूमिका।

यह एक स्वीकृत सत्य है कि सतत सामाजिक गतिशीलता के परिप्रेक्ष्य में ही व्यक्ति के चरम विकास तथा सम उत्थान के प्रकम सम्पन्न होते हैं। स्पष्ट है कि इस सहज गतिशीलता का प्रत्यक्ष प्रभाव मानव जीवन के कई पक्षों पर पड़े। साथ ही यह भी प्रत्यक्ष है कि इस सतत गतिशीलता के मध्य में भी सतुलित समंजित बने रहने के लिए व्यक्ति को समाज की सहज स्थानान्तरता तथा सतत परिवतनशीलता से अनुकूलतम परिचय बनाये रखने की निरन्तर आवश्यकता रहती है। इस आवश्यकता की पूर्ति निर्देशन के प्रबुद्ध कार्यक्रमों द्वारा ही हो सकती है।

वतमान स्थिति यह है कि यहां स्वाभिमान जीवनयापन के सामान्य उपकरणों तथा विधियों में एक स्पष्ट परिवतन दृष्टिगोचर होता है वहीं पर मस्तिष्कीय चिंतन की प्रत्येक मानवीय प्रक्रियाओं पर भी कई अन्य दृश्य-सामग्रियों का अनिवाय प्रभाव पनपता जा रहा है तथा उन्हें नवीन दिशाओं की ओर उन्मुख कर रहा है। सूचना प्रसारण के विविध माध्यमों में अभूतपूर्व वृद्धि होने के कारण आज का औसत नवयुवक अपने पूर्वज नवयुवक की अपेक्षा बहुत अधिक प्रबुद्ध है। किन्तु सूचना सामग्री के इस उमड़ते प्रवाह में बिना उचित सहारे के उसके बह जाने की आशंका है। यह सहारा उसे निर्देशन द्वारा ही प्राप्त हो सकता है। हम प्रथम अध्याय में इस तथ्य से प्रारम्भिक परिचय प्राप्त कर चुके हैं। यह एक सामान्य ज्ञान की बात है कि पर्यावरण में जानने के तथ्य ही बहुत कम हों तो व्यक्ति को उन पर अधिकार प्राप्त करने में कठिनाई नहीं होगी। किन्तु यदि पर्यावरणीय सूचना सामग्री बहुत अधिक हो तो केवल आकार प्रकार की समस्या से कुछ आगे बढ़कर उसमें वैविध्य का लक्षण भी सहज रूप से समाहित हो जाता है। विविधता के अनुवतन में विरोधिता का होना भी कतई अस्वाभाविक नहीं। और ऐसी स्थिति में चयन का प्रश्न उपस्थित हो जाता है जोकि प्रबुद्धरूपेण निर्देशन का उत्तर दायित्व है।

## (४) औद्योगिक क्रांति

गत दशकों के सामाजिक परिवतनों में जिस घटना ने मानव जीवन को सबसे अधिक प्रभावित किया वह है बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ की वैज्ञानिक औद्योगिक क्रांति। निर्देशन के विकासात्मक स्वरूप के अध्ययन में हम इसके विषय में

आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए अधिक धन की आकांक्षा थी, वहां आवश्यकता पूर्ति के साधनों की बढ़ती हुई कीमत ने समस्या को और भी जटिल बना दिया। ऐसी परिस्थिति में स्त्रों की समुचित स्थान-सीमाएं सहज रूप से विस्तृत होने लगी। इधर राजनैतिक क्षेत्र में प्रजातिशाली भावनाओं ने जाति धर्म तथा लिंग की निरपेक्षता में प्रत्येक व्यक्ति की गरिमा को प्रतिष्ठित किया। इस सद्‌भावना और गौरव ने उपरोक्त आर्थिक कारणों से उद्‌भूत नारी की नवीन भूमिका को और भी संपुष्टि प्रदान की। अत्यन्त आत्मविश्वास पूर्वक वह सही मान में जीवन के वर्तमान क्षेत्रों में पुरुष की सहचारिणी बन कर अग्रसर होने लगी।

विशेष कर भारतवर्ष में नारी को पुरुष की इस समकक्षता की पर्याप्त प्रेरणा मिली हमारे स्वतन्त्रता संग्राम के आन्दोलन से। उस समय उसने पुरुष के कन्धे से कन्धा मिला कर देश के लिये की गई कुर्बानियों में न केवल हिस्सा बंटाया अपितु पुरुष को इन बलिदानों के लिए साहस तथा प्रेरणा प्रदान की। उस समय से भारत वर्ष की नारी भी पुरुष की अनुगामिनी मात्र न रह कर उसकी सहगामिनी बनी तथा जीवन के विविध क्षेत्रों में उसका कार्यभार हल्का करने लगी।

किन्तु इस परिवर्तित परिस्थिति का एक अनिवार्य परिणाम व्यावसायिक औद्योगिक क्षेत्रों में स्पष्टरूपेण दृष्टिगोचर होने लगा। हम देख चुके हैं कि कई कारणों के फलस्वरूप बेरोजगारी, अनुपयुक्त रोजगार तथा समायोजन की समस्याएं आधुनिक आर्थिक सामाजिक व्यवस्था में समस्या स्वरूप बनती जा रही थीं। अभी तक इस वर्धमान समस्या से पुरुष वर्ग ही सम्बन्धित था। किन्तु अब महिलाओं ने भी व्यवसाय के क्षेत्र में उतर कर परिस्थिति को और भी जटिल बना दिया। उनके शैक्षिक व्यावसायिक प्रशिक्षण के प्रश्न ने निर्देशन कार्यक्रमों की आवश्यकता को और भी प्रबल करने लगा।

किन्तु महिलाओं के व्यवसाय प्रवेश से उद्योग जगत में एक मौलिक तथ्य का उद्‌घाटन भी हुआ। उनकी अभिरुचि तथा अभिक्षमताओं के सम्बन्ध में कतिपय व्यवसायों के विश्लेषण ने यह इंगित किया कि कुछ विशिष्ट व्यवसाय स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा अधिक कुशलता पूर्वक सम्पन्न कर सकती हैं। दूसरी ओर विकासमान मनोविज्ञान ने पुरुष-श्रेष्ठता के सिद्धान्त को चुनौती देकर दोनों लिंगों में इन सम्पदाओं को केवल सापेक्षिक अभिक्षमताओं पर ही आधारित किया। तात्पर्य यह कि शैक्षिक-व्यावसायिक निर्देशन की आवश्यकता केवल पुरुष वर्ग के ही लिए न समझी जाकर दोनों ही वर्गों के लिये समान रूप से स्वीकृत होने लगी। इस परिवर्तित परिस्थिति ने स्वभावतः निर्देशन के सामाजिक आधारों को प्रतिष्ठित बना प्रदान किया।

(६) संस्कृति के मूल्य

हम अध्याय के प्रारम्भ में ही कह चुके हैं कि मानव की मूल्य मापनी का निर्माण तथा उसमें आवश्यकतानुसार परिवर्तन निर्देशन का एक मुख्य उत्तरदायित्व रहता है। और चूंकि किसी भी समाज की मूल्य मापनी उस समाज की संस्कृति में

से विकसित होती हैं। इसलिये कह सकते हैं कि निर्देशन कार्य के विविध आयामों में से उसके सांस्कृतिक आधार एक अद्वितीय महत्त्व रखते हैं। वस्तुतः निर्देशन के अन्तिम ध्येय सुख, समायोजन आदि के स्वरूप की ही कल्पना संस्कृति विशेष के मानकों के अनुसार निर्मित होती है। इसलिये किसी भी निर्देशन कार्यक्रम की योजना को संस्कृति के मूल्यों पर आधारित करना पड़ता है।

यहाँ पर संस्कृति के मूल्य कहने के तात्पर्य का कुछ अधिक स्पष्टीकरण पाठकों के लिये वांछनीय होगा। संस्कृति के मूल्य कह कर हम इन शब्दों को जीवन के मूल्यों से कुछ अधिक विशिष्ट रूप में प्रस्तुत कर रहे हैं। एक दृष्टि से समस्त मानव जाति के कुछ सामान्य जीवन मूल्य हो सकते हैं। मनोवैज्ञानिकों ने इन मूल्यों का भी एक सोपानिक संरचना के रूप में विवेचन किया है। सामान्य मनुष्यों की आवश्यकताओं सम्बन्धी मूल्यों के प्राथमिक स्तरों से प्रारम्भ करके उन्होंने स्व-वास्तवीकरण की आवश्यकताओं से सम्बन्धित मूल्यों को इस सोपान के उच्चतम बिन्दु पर रखा है। इन बिन्दुओं के विषय में निर्देशन के मनोवैज्ञानिक आधारों में अन्तर्गत अधिक विस्तार से कहा जायेगा। यहाँ पर तो मानव जीवन के सामान्य मूल्यों की तुलना में सांस्कृतिक मूल्यों के विशिष्ट रूप की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जा रहा है।

संक्षेप में इस विभेद को निम्न रूप में प्रस्तुत किया जा सकता है। मानव जीवन की विविध-स्तरीय आवश्यकताएँ तो प्रायः समान होती हैं किन्तु इन आवश्यकताओं की पूर्ति जिन साधनों से जिस प्रकार की जाती है वह संस्कृति विशेष द्वारा निर्धारित होता है। सर्वप्रथम हम मनुष्य की सम्बन्धी भौतिक मानवीय आवश्यकताओं से ही कतिपय उदाहरण लेकर इस तथ्य को अधिक स्पष्ट करने का प्रयत्न करेंगे। भूख, पर्यावरणीय प्रभावों से रक्षा तथा प्रजनन कुछ ऐसी मनुष्य की आवश्यकताएँ हैं जो कि मानव ही क्या-समस्त प्राणि-जगत् में समान रूप से पाई जाती हैं। किन्तु किन पदार्थों को किस रूप में किस प्रकार खाकर भूख का शमन किया जाता है यह संस्कृति प्रतिरूप पर निर्भर करता है। बात अत्यन्त सामान्य सी लगने पर भी मनुष्य के समायोजन को यह किस प्रकार प्रभावित कर सकती है यह कतिपय वास्तविक उदाहरणों के विवेचन द्वारा स्पष्ट किया जा सकता है। आधुनिक प्रगतिशील वैज्ञानिक युग में स्थान तथा समय की दूरियाँ इतनी संकुचित हो गई हैं कि विशिष्ट शिक्षा तथा अन्य कार्य हेतु व्यक्तियों का अन्य देशों के साथ विनिमय आज के संसार का एक साधारण सत्य होता जा रहा है। ऐसी परिस्थितियों में विकसित देशों के निर्धन देशों का एक सामान्य अनुभव रहा है सांस्कृतिक आघात। जीवन की नितान्त आवश्यकताओं की पूर्ति भी जिन पदार्थों से जिस प्रकार की जाती है उनमें परिवर्तन होना मानव के लिए कुसमायोजन का कारण हो सकता है। कई बार निरामिष व्यक्ति की प्रारम्भ से ही सामिष भोजन के प्रति कुछ ऐसी गहन विरक्ति बन जाती है कि उस भोजन का अभाव उसके मन में

जीवित प्राणियों के हनन सम्बन्धी की वीभत्स कल्पनाएं उत्पन्न कर देता है। यहां तक कि हम भोजन को खाने वाले के प्रति भी उसके मन में एक अचेतन घृणा उत्पन्न हो सकती है। यहां निर्देशन से सम्बन्धित जो तथ्य महत्त्वपूर्ण है वह यह है कि दशन्दिन जीवन के सामान्य प्रतिष्ठ भी संस्कृति विशेष के मानवों की कुछ समान बातों के आधार पर निर्मित होते हैं तथा उस संस्कृति में पले व्यक्ति के लिए उनमें विचलन दुःखदायी सिद्ध होता है। इसी प्रकार पर्यावरणीय प्रभावों से बचने का मौलिक ध्येय लिए हुए भी वेशभूषा का स्वरूप संस्कृति विशेष के रहन सहन के तरीकों द्वारा निर्धारित होता है। प्रजनन सम्बन्धी यौन आवश्यकताएं प्राणीमात्र में मूलरूप से विद्यमान होने पर भी उनकी सन्तुष्टि का साध्य तथा उपागम संस्कृति विशेष की अनुशासनात्मकता तथा अन्तर्वादिता द्वारा नियन्त्रित होता है। केवल इतना ही नहीं विवाह पूर्व तथा विवाहोपरान्त स्त्री पुरुष सम्बन्धों का स्वरूप भी प्रत्येक संस्कृति में अपने अपने मानकों के अनुसार एक अलग स्वरूप लिए रहता है जो कि दूसरी संस्कृति में पले व्यक्ति के लिए कुछ अटपटा सा सिद्ध हो।

यह तो सामान्य अनुरक्षण सम्बन्धी शारीरिक भौतिक आवश्यकताओं की बात हुई जो कि संस्कृति—विशेष के मानकों के अनुसार परिपूर्ण की जाती है। समाज विशेष के प्रगति स्तर के अनुसार इन आवश्यकताओं की पूर्ति में अर्थ व्यवस्था का भी एक महत्त्वपूर्ण स्थान है। अब एकक व्यक्ति की अर्थ आवश्यकता तथा अर्थ आकांक्षा कितनी है—अथवा कितनी होनी चाहिये—यह भी समाज विशेष के आर्थिक मानक पर निर्भर करता है। इसी आर्थिक मानक के आधार पर व्यक्ति की वैयक्तिक तुष्टि का स्वरूप निर्धारित होता है। अमरीका तथा भारत में गरीब तथा अमीर की परिभाषाएं ही किसी निश्चित धनराशि से निरपेक्ष रूप पर निर्मित न होकर समाज के औसत आर्थिक स्तर द्वारा अनुबन्धित होती है। स्पष्ट है कि एकक व्यक्ति की वैयक्तिक तुष्टि का मापदण्ड यही औसत स्तर होगा—न कि उसकी न्यूनतम आवश्यकताओं की वास्तविक पूर्ति के लिए वांछनीय धनराशि।

आर्थिक सामाजिक स्तर से भी कुछ और उच्च स्तरीय मनोवैज्ञानिक मूल्यों के सन्दर्भ में ये ही आवश्यकताएं स्व वास्तवीकरण के सन्दर्भ में गहनतर स्वरूप धारण कर लेती हैं जिसका विवेचन अगले अंश में प्रस्तुत किया जायेगा। किन्तु आर्थिक क्षेत्र में भी वैयक्तिक तुष्टि के साथ सामाजिक प्रतिद्वन्द्विता का जो नाजुक प्रश्न घुला मिला रहता है वह संस्कृति विशेष के मूल्यों द्वारा एक बड़ी सीमा तक प्रभावित होता है। कुछ संस्कृतियां ऐसी हैं जिनमें समाज में व्यक्ति का स्थान उसकी आर्थिक स्थिति द्वारा निर्धारित किया जाता है। ऐसी परिस्थिति में स्वाभाविक ही है कि व्यक्ति सन्तोषप्रद सामाजिक समंजन की उपलब्धि हेतु अपनी अधिकांश ऊर्जा अर्थ प्राप्ति के प्रयासों में लगा दे। इसके विपरीत जिन संस्कृतियों में भौतिक के स्थान पर आधिभौतिक तथा आध्यात्मिक मूल्यों का अधिक आदर है वहां पर स्वभावतः व्यक्ति का

दृष्टिकोण में कुछ परिवर्तन हो जायगा। आर्थिक उपलब्धि तथा भौतिक अपनी मौलिक आवश्यकताओं की पूर्ति का एक अनिवार्य साधन मात्र समझते हुए उनसे ऊपर होकर आध्यात्मिक मूल्यों की प्राप्ति में अपनी शक्तियाँ लगायेगा। स्पष्ट है कि समाज में उसका स्थान भी उसके आध्यात्मिक उन्नयन की सीमा के अनुसार निर्धारित होगा।

इस प्रकार जब युग-युग जन की कल्पना भी संस्कृति विशेष के मूल्यों द्वारा अनुशासित होती है तो हम कह सकते हैं कि संस्कृति के मूल में ही निर्देशन का सबल दर्शन आधार खोजा जा सकता है।

## शैक्षिक आधार

शिक्षा का अन्तिम उद्देश्य है व्यक्ति का समन्वित विकास तथा सर्वांगीण समायोजन। हम प्रथम अध्याय में देख चुके हैं कि निर्देशन का वैज्ञानिक प्रयास किस प्रकार शिक्षा के इस अन्तिम उद्देश्य की उपलब्धि में सहायक होता है। इस पृष्ठभूमि के सन्दर्भ में निर्देशन के शैक्षिक आधारों का अति संक्षिप्त विवेचन यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

### (१) ज्ञान का विस्तार तथा विशिष्टीकरण

सर्वप्रथम तो वर्तमान युग की वैज्ञानिक औद्योगिक उन्नति के फलस्वरूप विभिन्न क्षेत्रों में पाठ्य ज्ञान-सामग्री का इतना अधिक विस्तार हुआ है कि सामान्यतः उसका सर्वांगीण अध्ययन कर सकना ही शिक्षार्थी की एक बड़ी समस्या बनी हुई है। विषय क्षेत्रों के विकास के साथ साथ ज्ञान सामग्री के विशिष्टीकरण ने शिक्षार्थियों के समक्ष एक नवीन कठिनाई उत्पन्न की। प्रथम तो इस परिवर्धित ज्ञान सामग्री का उसकी व्यावसायिक उपयोगिता तथा शिक्षार्थियों की विशिष्टता के अनुसार उपयुक्त पाठ्यक्रमों में वर्गीकरण करने का प्रश्न उपस्थित होता है। इस वर्गीकरण को विधिवत् कर सकने के लिए व्यवसाय विश्लेषण के नूतन औद्योगिक विज्ञान का सहारा लेना पड़ता है जो कि निर्देशन सेवाओं का एक प्रमुख आधार है। स्पष्ट है कि पश्चिम की अपेक्षा नूतन ज्ञान विज्ञान में हमारा देश अभी बहुत पिछड़ा हुआ है।

व्यवसाय विश्लेषण के वैज्ञानिक आधार पर व्यवसाय विशेष के कार्य, लक्षण तथा उससे सम्बद्ध क्षमताओं का स्वरूप स्पष्ट होता है जिसके आधार पर व्यावसायिक प्रशिक्षण के पाठ्यक्रम निश्चित किये जाने चाहिए। निर्देशन कार्यक्रम से शिक्षार्थी समाज को न केवल उचित मार्ग-दर्शन प्राप्त होता है अपितु समुचित पुष्टि भी उपलब्ध होती है।

व्यवसाय विश्लेषण के माध्यम से व्यवसायों के स्वरूप का अध्ययन करने के साथ साथ ही व्यक्ति की प्रकृति का उसकी रुचि, बुद्धि, अभियोग्यता, अभिवृत्ति आदि मनोवैज्ञानिक घटकों के सन्दर्भ में परीक्षण करना आवश्यक हो जाता है। इस सम्ब

नान्तर उपागम के बिना दोनों ही आयामों का स्वतन्त्र रूप से अध्ययन होने पर भी वाञ्छनीय परिणाम नहीं प्राप्त हो सकता। वस्तुतः ये दोनों प्रयत्न इसलिए किए जाते हैं कि दोनों ही पक्षों के मनोवैज्ञानिक तत्त्वों के ज्ञान के आधार पर प्रत्येक व्यक्ति के लिये उसकी मनोवैज्ञानिक क्षमताओं के अनुरूप शिक्षण तथा प्रशिक्षण का आयोजन किया जा सके। यह इसलिए आवश्यक है कि इस प्रकार के आयोजन द्वारा उसके इष्टतम वैयक्तिक विकास तथा उसके द्वारा अनुकूलतम सामाजिक योगदान की आशा की जा सकती है।

निर्देशन के स्वरूप का ज्ञान यह स्पष्ट इंगित करता है कि उक्त प्रकार के अध्ययन आयोजन उसके उत्तरदायित्व में एक प्रमुख स्थान रखते हैं।

(२) शिक्षा की उद्देश्यहीनता

उक्त विवेचन के परिप्रेक्ष्य में हमारे देश में शिक्षा की उद्देश्यहीनता की सामान्य चर्चा का परीक्षण करना कदाचित् इस स्थान पर असंगत सिद्ध होगा। हमारे देश में शिक्षा के विविध स्तरों तथा श्रेणियों में परिमाणात्मक विकास—और कई स्थलों पर गुणात्मक भी—होते हुए भी शिक्षित तथा अशिक्षित दोनों ही समाजों में इस विकसित तथा विकासमान शिक्षा के प्रति एक अनास्था तथा अवमानना की भावना प्रचलित है। कारण स्पष्ट है जो कि अपने डिप्लोमा तथा डिग्रियों को विश्वविद्यालयों के सम्मुख फाड़कर "हम डिग्री नहीं नौकरी चाहिए" नारा लगाने वाले विद्यार्थियों के आक्रोश में देखा जा सकता है। केवल उच्च शिक्षा के निरपेक्ष आयोजन मात्र से शिक्षा अपने उद्देश्यों की पूर्ति नहीं कर सकती। उसकी आयोजना सामाजिक औद्योगिक स्थिति तथा आवश्यकताओं के सन्दर्भ में की जानी चाहिए।

जैसा कि हम पूर्व विवेचनों में भी देख चुके हैं इस क्षेत्र में असंगत योजनाओं से न केवल शिक्षा की उद्देश्यहीनता परिलक्षित होती है अपितु औद्योगिक क्षेत्र की उन्नति में भी अवरोध उत्पन्न होता है। यदि यह कहा जाय तो अतिशयोक्ति नहीं होगी कि शिक्षा तथा उद्योग के क्षेत्र की इन निरपेक्ष प्रगतियों से दोनों में केवल निरर्थकता की ही अभिवृद्धि होती जा रही है। एक विकासमान देश में धन शक्ति समय तथा साधन सभी का यह एक विषम रूप में खोया हुआ मात्र है जिसका कि वैज्ञानिक निर्देशन कार्यक्रमों द्वारा अवरोधन किया जा सकता है।

माध्यमिक शिक्षा के स्वातन्त्र्योत्तर प्रथम वृहद् सर्वेक्षण के प्रतिवेदन में ही माध्यमिक शिक्षा आयोग ने बहुउद्देशीय शिक्षा योजना तथा शालाओं में निर्देशन कार्यक्रम दोनों की समान रूप से सिफारिश की थी। किन्तु हास्यास्पद वास्तविकता यह रही कि न तो माध्यमिक शिक्षा संस्थाएँ ही सही मानों में बहुउद्देशीय हो सकीं न उनकी सफलता के लिए आवश्यक निर्देशन कार्यक्रमों की ही योजना हो सकी। परिणाम यही हुआ कि शिक्षण संस्थाओं तथा शिक्षित व्यक्तियों की संख्या में वृद्धि होने पर भी उद्देश्यहीन निर्बल शिक्षण व्यवस्था तथा आस्थाहीन असन्तुष्ट व्यक्तियों की ही उत्पत्ति एवं वृद्धि होना रहा। निर्देशन के समुचित कार्यक्रमों द्वारा ही इस शोचनीय स्थिति में

हमारी वर्तमान शिक्षा प्रणाली में कोई प्रकार्यात्मक प्रयोजना नहीं पाई जाती है। शिक्षकों की प्रमुख भूमिका अनुदेशकों के रूप में—पूर्ण हो सकने में ही स्वयं उनके समायोजन सम्बन्धी प्रश्न अपनी निजी जटिलताओं सहित शिक्षा शास्त्रियों के सम्मुख शिक्षक असन्तोष सम्बन्धी विविध समस्याएं उपस्थित करते जा रहे हैं। फलस्वरूप शिक्षार्थी के भावात्मक संवेगात्मक पक्ष का विकास न केवल उपेक्षित रहता है अपितु शिक्षकों की मनोवृत्तियों द्वारा विपरीत रूप से प्रभावित होता है।

इस प्रमुख अभाव के अतिरिक्त शाला समाज तथा घर में कई ऐसे विघटनकारी तत्व होते हैं जिनका शिक्षार्थी के जीवन मूल्यों पर अनुचित प्रभाव पड़ सकता है। निर्देशन के क्षेत्र में सामान्य रूप से प्रशिक्षित शिक्षक इन प्रभावों के प्रति सजग रह सकता है किन्तु हमारे देश की शिक्षक—शिक्षा प्रायोजना में अभी निर्देशन का सामान्य रूप से समावेश नहीं हो पाया है। फलस्वरूप औसत भारतीय शिक्षक निर्देशन के मूल तत्वों से भी प्रायः अनभिज्ञ ही रहता है। किन्तु यदि उसे सामान्य रूप से इस क्षेत्र में प्रशिक्षित कर भी दिया जाता तो भी यह स्पष्ट है कि उसका प्राथमिक उत्तरदायित्व अपनी अनुदेशक की भूमिका—जो कि आज के ज्ञान विस्फोट युग में जटिलतर होती जा रही है—सफल रूप से निभाना होता है। विषय वस्तु विस्तार के साथ ही शिक्षण विधाओं का विज्ञान भी वर्तमान युग में इतना विस्तृत होता जा रहा है कि अपने व्यवसाय का दैनन्दिन कार्य भी आज के शिक्षक के लिये पर्याप्त चुनौतियां प्रस्तुत करता जा रहा है। ऐसी परिस्थिति में उससे अनुदेशकीय क्षेत्र में अप्रत्यक्षरूपेण सम्बन्धित भूमिकाओं को भी समुचित रूप से निभा सकने की अपेक्षा करना कदाचित् उसके प्रति न्यायसंगत नहीं होगा।

यह सत्य है कि एक सामान्य सीमा तक शिक्षार्थियों में स्वीकृत मूल्यों का सृजन वह अपने प्रत्यक्ष आचरण, निजी अध्यापन विधाओं तथा अपने वैयक्तिक सम्बन्धों द्वारा कर सकेगा। किन्तु इससे आगे बढ़कर इस क्षेत्र में संभावित कुछ असामान्य परिस्थितियों की ओर संवेदनशील रहते हुए भी वह उनके साथ कार्य करने में वांछित सक्रिय योगदान नहीं दे सकता। वर्तमान युग में कतिपय विरोधाभासी मूल्यों का सहअस्तित्व उक्त प्रकार की असामान्य परिस्थितियों के एक ज्वलन्त उदाहरण के रूप में प्रस्तुत किया जा सकता है। आज हम भारतवर्ष के किशोर समाज की तुलना चौराहे पर अवस्थित एक ऐसे व्यक्ति के साथ कर सकते हैं जो कि अपने भावी मार्ग के सम्बन्ध में शंकित हो। अभूतपूर्व तीव्र गति से संक्रमित इस देश में विभिन्न मान्यताओं का अस्तित्व एक साथ दृष्टिगोचर होता है। किशोर तो क्या हमारे वयस्कों के मन में भी चेतन अथवा अचेतन रूप से स्वीकृति सम्बन्धी विपर्यय उत्पन्न करते हुए कुछ प्रश्न हैं। नूतन अथवा पुरातन? पूर्व अथवा पश्चिम? भौतिक अथवा आध्यात्मिक? विज्ञान अथवा विश्वास? कृषि अथवा उद्योग? भारत की चिर पुरातन संस्कृति में इस प्रकार की शंकाएं, विधाएं, जिज्ञासाएं होना बहुत अस्वाभाविक

रहा है। किन्तु मनोवैज्ञानिक रूप से भी व्यक्ति के इस अध्ययन-स्थल पर वास्तविक रूप से अवस्थित बालक के किशोर के लिये जब जिज्ञासाओं की स्पष्टता अपने बड़ों से या निश्चित रूपेण प्राप्त नहीं हो पाती तो उसकी द्विधा तथा पीड़ा दुगुनी हो उठती है। इस प्रकार के विभ्रम का प्रभाव उसके समूचे भावी जीवन पर पड़ सकता है। ऐसी परिस्थिति में आवश्यकता ही नहीं अनिवार्य है कि विशेष रूप से प्रशिक्षित निर्देशन कार्यकर्ताओं द्वारा देश के भावी नागरिकों के मन की शंकाओं का यथोचित रूप से निराकरण किया जा सके तथा उनके जीवन में आदर्शों के सम्बन्ध में निर्णय लिया जा सके तथा उनके मानस में स्वीकृत मूल्य मान्यताओं का विकास किया जा सके। स्पष्ट है कि इस प्रकार के सामाजिक आवश्यकताओं की पूर्ति हेतु शाला में निर्देशन व्यवस्था की निर्विवाद आवश्यकता है और इन्हीं आवश्यकताओं में निर्देशन के सामाजिक आधार मूलभूत रूप से पाये जा सकते हैं।

## मनोवैज्ञानिक आधार

मनोविज्ञान मानव व्यवहार का ही विज्ञान है। अतएव मानव व्यवहार से ही प्रत्यक्षरूपेण सम्बन्धित निर्देशन कार्य के सबलतम आधार मनोविज्ञान के क्षेत्र से ही उपलब्ध हो सकते हैं। इनमें से कुछ प्रमुख आधारों का विवेचन निम्न अनुच्छेदों में प्रस्तुत किया जा रहा है।

(१) व्यक्ति का समायोजन एवं विकास

एक व्यापक विस्तृत दृष्टिकोण से तो समस्त मानव जीवन को ही समायोजन एवं विकास की एक निरन्तर प्रक्रम के रूप में देखा जा सकता है। स्पष्ट रूप से शिक्षा के समस्त प्रयोजनों को भी इन्हीं दो शीर्षकों के अन्तर्गत समाविष्ट किया जा सकता है। अपने पूर्व विवेचनों में हम यह भी देख चुके हैं कि निर्देशन का मूलतः क्षेत्र जीवन एवं शिक्षा की इन्हीं सर्वांगीण स्वीकृतियों का एक अत्यन्त प्रभावोत्पादक स्वरूप प्रस्तुत करने के उद्देश्य से ही अवतरित हुआ है। समायोजन विकास के यथार्थिक प्रक्रमों से परिचय प्राप्त किए बिना न तो व्यक्ति की पूर्ण समायोजन की उपलब्धि कराई जा सकती है न ही उसको समुचित विकास की ओर सहायता दी जा सकती है। निर्देशन के परिप्रेक्ष्य में इन दोनों प्रक्रमों के निम्न विवेचन में यह बात और भी अधिक स्पष्ट हो जायगी।

समायोजन के यथार्थिक स्वरूप में तब से अधिक आयामों का होना पूर्वानुमानित होता है। वस्तुतः समायोजन शब्द ही मूलरूपेण भौतिक क्षेत्र की उस प्रक्रिया का सूचक है जिसमें किसी परिस्थिति में एक से अधिक आयामों के प्रमुख तत्व के साथ साथ उनमें प्रकार की भौतिक संगति हो कि उनमें स्थानीय या भौतिक तारतम्य बन सके। यह स्थितीय तारतम्य विठान की पूर्वावश्यकता होती है आयामों के आकार प्रकार तथा उनके भौतिक लक्षणों से सम्बन्धित समुचित जानकारी तथा उनके हस्त प्रयोग में आने वाले औज़ार। इसी तथ्य को मनोवैज्ञानिक क्षेत्र में लागू करते समय

मूल पूर्वविन्यकनाए तो व ही रहेंगी जो कि यान्त्रिक क्षेत्र में होती हैं—अर्थात् परिस्थिति के मनोवज्ञानिक आयामो की प्रकृति एव लक्षण के सम्बन्ध म समुचित ज्ञान तथा उनके साथ काय कर सकने की वज्ञानिक कुशलता। स्पष्ट है कि मानवीय घटको की प्रकृति का ज्ञान उन्हे प्रभावित करने वाले कारको का सम्बोध—तथा उनके साथ काय कर सकने का कौशल्य मनोविज्ञान के क्षेत्र से ही प्राप्त हो सकता है। अतएव स्पष्ट है कि व्यक्ति के बहुआयामी समजन का महत्त्वपूर्ण उद्देश्य लिये हुए निर्देशन को अपनी कायविधिआए मनोविज्ञान से ही प्राप्त करनी पड़े।

यान्त्रिक क्षेत्र सम्बन्धी उक्त उदाहरणो से यह भ्रान्ति उत्पन्न नही होनी चाहिये कि यान्त्रिक तथा मनोवज्ञानिक क्षेत्रो म समजन की प्रकृति तथा स्वरूप म यथातथ साम्य है। इस भ्रान्ति के अवरोधन के लिये इसी स्थल पर मनोवज्ञानिक क्षेत्र म समजन की अपनी कुछ विशिष्टताए भी बताना आवश्यक होगा। सवप्रथम तो यह ध्यान रहे कि मनोवज्ञानिक समञ्जन एक जीवित परिस्थिति म सम्पन्न होता है जब कि यान्त्रिक समजन की प्रक्रिया निर्जीव स्थूल पदार्थों अथवा यन्त्र तत्त्वो मे होती है। द्वितीय—और अधिक महत्त्वपूर्ण स्मरणीय तथ्य इस सम्बन्ध में यह है कि मनोवज्ञानिक समजन प्रक्रम स सम्बन्धित तत्त्व पर गत्यात्मक होते हैं। उनम भौतिक जगत् की यान्त्रिक स्थिरता नही होती। इस पक्ष के उदाहरणस्वरूप हम या तो व्यक्ति तथा उसके पर्यावरण की सम्भावित असंगतियो को ले सकते हैं अथवा उसी के अन्तर में स्थित एषणाओ अन्तर्नोदो इच्छाओ के मध्य सघष को ले सकते हैं। सामान्यत किसी भी प्रकार की असंगतता सघर्ष अथवा द्वन्द्व-तनाव उपस्थित करता तनाव का अनिवार्य परिणाम है पीडा जो कि व्यक्ति के कुसमजन का कारण बनती है। इस तनाव तथा तनावजन्य पीडा को दूर करने के लिये आवश्यक हो जाता है कि परिस्थिति में वर्तमान विविध घटको की प्रकृति से परिचय प्राप्त किया जावे। परिचय के पश्चात् या उसके साथ साथ ही अनिवाय हो जाता है कि उनकी गति विधियो का ज्ञान हो। समजन की प्रकृति तथा उसकी गतिविधियो का वज्ञानिक ज्ञान ही हमें व्यक्ति को समजन की सुखद स्थिति की ओर ले जा सकने में सक्षम कर सकता है। यह वज्ञानिक सम्बोध मनोविज्ञान के क्षेत्र स ही प्राप्त किया जा सकता। चूकि निर्देशन का एक प्रमुख लक्ष्य व्यक्ति को उसके सर्वांगीण समजन में सहायता प्रदान करना है इसलिये उसे मनोविज्ञान की वज्ञानिक नींव पर ही अपनी प्राथमिक काय शिलाए स्थापित करनी होगी।

शिक्षा के द्वितीय समाहारी ध्येय— विकास का सम्प्रत्यय समजन स न केवल सम्बन्धित होता है अपितु उससे प्रभावित भी होता रहता है। असगत पक्षो के सहअस्तित्व से सम्पूर्ण परिस्थिति का विकास अवरुद्ध होने की आशका रहती है यह एक सामान्य प्राकृतिक तथ्य है। प्राकृतिक प्राणी मानव के जीवन मे भी यह तथ्य समान रूप से चरिताथ होता है। इसलिए प्रथम महत्त्वपूर्ण तत्त्व इस सम्बन्ध म यही है कि कुसमजित व्यक्ति का विकास अवरुद्ध अथवा विघ्न हो जाने की आशका रहती

है—और ऐसी परिस्थिति में व्यक्ति को समायोजित करने में मनोविज्ञान का ही आश्रय लेना पड़ता है।

दूसरे— शिक्षा के परिप्रेक्ष्य में विकास के सम्प्रत्यय का परीक्षण निर्देशन से सम्बन्धित एक और विचारणीय तथ्य प्रस्तुत करता है। सामान्यतः व्यक्ति का विकास किसी भी देश की शिक्षा प्रणाली का लक्ष्य है साधारणतः स्वीकृत ध्येय माना जाता रहा है। यों एक दृष्टि से विकास समस्त जीवित प्राणियों का एक मूल लक्षण माना जाता है जो कि उन्हें निर्जीव वस्तुओं की अपेक्षा से विभाजित करता है। अतएव प्रश्न उठ सकता है इस स्वयम्भू प्रक्रम में शिक्षा अथवा किसी बाह्य प्रभाव की क्या आवश्यकता? किन्तु इसी प्रश्न के उत्तर में निर्देशन की मनोवैज्ञानिक आवश्यकता का प्राथमिक उत्तर प्राप्त होता है। विकास की सहज उपस्थिति ही उसकी दिशा की वांछनीयता की सापेक्षित समस्या उत्पन्न कर देती है। वांछनीयता एक निरपेक्ष सम्प्रत्यय नहीं है। जहाँ सामाजिक क्षेत्र में इस वांछनीयता का स्वरूप शिक्षा तथा समाज के स्वीकृत मानकों द्वारा निर्धारित होता है वहाँ मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण से वांछनीयता की प्रकृति तथा गतिविधि मानव के वैयक्तिक लक्ष्यों के साम्य व उसकी आवश्यकताओं द्वारा अनुशासित होती है। व्यक्ति विकास के निर्धारक प्रभावक तथा अवरोधक तत्त्वों का समुचित सम्बोध तो मनोविज्ञान के क्षेत्र से ही प्राप्त हो सकता है। इस सम्बोध के अभाव में निर्देशन कार्यकर्ता के लिए न तो व्यक्ति विकास को समुचित दिशाओं में प्रेरित करने की क्षमता प्राप्त हो सकती है न उसे आवश्यकतानुसार नियन्त्रित करने की योग्यता उपलब्ध हो सकती है। अतएव जीवन तथा शिक्षा के अभिन्न लक्ष्य [illegible] विकास की ओर मानव को ले जाने में निर्देशन का मनोवैज्ञानिक आधार निहित रहता है।

(२) स्व वास्तवीकरण

अब इस स्थल पर व्यक्ति-विकास की अन्तिम सन्तुष्टिमय स्थिति के रूप में स्व वास्तवीकरण का निर्देशन से सम्बन्ध परीक्षण समीचीन होगा। स्व वास्तवीकरण का तात्पर्य है—अपनी आकांक्षाओं क्षमताओं अपेक्षाओं के अनुरूप प्रत्यक्ष रूप से सफल एवं प्रभावमय क्रियाएँ कर सकना तथा संतोषप्रद स्थिति की अनुभूति कर सकना। मानसिक दृष्टि विकास एवं समायोजन की यह सर्वोच्च मनोवैज्ञानिक परिस्थिति मानी जा सकती है जिसकी तुलना हम आध्यात्मिक क्षेत्र के स्व प्रत्यभिज्ञान से कर सकते हैं। वस्तुतः विकास एवं समायोजन दोनों की ही यह सर्वोच्च स्थिति कही जा सकती है। इस स्व वास्तवीकरण की प्राथमिक [illegible] का स्थापन एवं [illegible] प्रेरणा की प्राप्ति होती है व्यक्ति को स्व धारणा के रूप में। वस्तुतः हम स्व धारणा का निर्माण ही मानव जीवन की सभी त्रुटियों अनुभूतियों सुख-दुःखों आशा निराशाओं को एक बहुत बड़ी सीमा तक अनुशासित करता है। असंगत अथवा त्रुटिपूर्ण स्व धारणा वाले व्यक्ति के लिए अनुकूलतम परिस्थितियों का लाभ उठा सकना भी असम्भव हो जाता है। अपने आप की [illegible] सामान्यतः [illegible] प्रकार की [illegible]

सकती है। या तो व्यक्ति अपना अवमूल्यन करता है—अथवा अतिमूल्यन। यह भी हो सकता है कि व्यक्तित्व के कुछ पक्षों में वह अपने आपको हीनता की दृष्टि से देखता रहता है तथा अन्य पक्षों में एक अयथार्थ उत्कृष्ट भावना बनाए रहता है। इस प्रकार समस्या के दृष्टिकोण से उक्त दोनों ही परिस्थितियाँ व्यक्ति के लिए हानिकारक होती हैं। अपने जीवन के विविध पक्षीय उत्तरदायित्वों को सफल रूप से निभा सकने के लिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि व्यक्ति को अपनी क्षमताओं तथा सीमितताओं—दोनों का ही सही ज्ञान हो। यह आवश्यकता केवल अपने स्वयं के साथ समजित होने के लिये ही नहीं है। वस्तुतः अपने पर्यावरण के अन्य व्यक्तियों के साथ सम्बन्ध स्थापना एवं उनके साथ सुचारु रूप से कार्य कर सकने हेतु भी व्यक्ति के लिए अनिवार्य हो जाता है कि उसे अपने विषय का सही सम्बोध हो। जहाँ पर स्वयं सम्बन्धी अतिमूल्यन करने वाला व्यक्ति अपने आप में भ्रान्तियों का अनुभव करते हुए अन्य व्यक्तियों के लिए भी हंसी का पात्र बनता है वहाँ पर अपनी क्षमताओं से अपरिचित व्यक्ति अवसरों के लाभ से वंचित रहता हुआ असफलताओं निराशाओं तथा हीन भावनाओं से सतत पीड़ित होता रहता है। इस भयंकर मनोवैज्ञानिक मन स्थिति के अस्तित्व में सुनियोजित शिक्षा भी व्यक्ति के लिए अनुत्पादक ही सिद्ध होती है।

निर्देशन का प्रायमिक उत्तरदायित्व होता है व्यक्ति को उसकी सही तस्वीर देख सकने तथा उसे स्वस्थ रूप में स्वीकार कर सकने में सक्षम बनाना। इस स्वस्थ स्वीकृति की स्थिति में ही वह अनावश्यक आशाओं की अग्नि में अपनी मूल्यवान शक्तियों को भस्म करने का भय से उनके अनुकूल सफल कार्य कर सकने के लिए उन्हें उचित सचित करता रह सकता है। इस सफल सफलता के परिणामस्वरूप धीरे धीरे अपनी सुप्त क्षमताओं का भी सतत विकास करता हुआ प्रगति की राह पर आनन्दपूर्वक अग्रसर हो सकता है। ऐसी मार्ग की अंतिम परिस्थिति पर उस स्व वास्तवीकरण की सन्तोषप्रद अनुभूति हो सकती है। इन चरणों के बीच सतत रूप से व्यक्ति का निर्देशित कर सकने के लिए उसके विविध वैयक्तिक पक्षों का प्रायमिक परिचय उसकी निहित सम्भावनाएं उसके प्रभावक आधार-तथ्य—आदि तथ्यों की जानकारी अनिवार्य है—और यह जानकारी मनोविज्ञान के क्षेत्र से ही प्राप्त हो सकती है। वस्तुतः मनोविज्ञान का नूतन क्षेत्र ही व्यक्ति समजन की ये नवीन राह दर्शाता है। किन्तु इन राहों पर चल सकने के लिए निर्देशन का व्यावसायिक आयाम विकसित होता जा रहा है और इस विकास में इस निरन्तर रूप में मनोविज्ञान का मौलिक आधार शोधना पड़ता है।

( ) वैयक्तिक विभिन्नताएं

निर्देशन कार्य का प्रमुख केन्द्र बिन्दु होता है व्यक्ति—और आधुनिक मनोविज्ञान ने इस व्यक्ति की प्रकृति के सम्बन्ध में जो सबसे महत्त्वपूर्ण तथ्य प्रस्तुत किया है वह है वैयक्तिक विभिन्नताओं का। मानव-व्यवहार के इस नूतन विज्ञान ने प्रतिस्थापित किया है कि एकक व्यक्ति अपने आप में सम्पूर्ण एवं विभिन्न इकाई

सीमायें निर्धारित नहीं करता है क्योंकि विभिन्न व्यक्तियों में परिपक्वन की गति प्रकृति तथा सह प्रभाविता में अन्तर पाया जाता है। किन्तु इस स्वीकृत व्यक्ति भेद को और भी अधिक सजटिलता प्राप्त होती है एक ही व्यक्ति में उपलब्ध उसकी विभिन्न प्रकार की आयुओं में अन्तर से। आज का प्रगतिशील मनोविज्ञान आयु के केवल शारीरिक तथा मानसिक विभेदों में अग्रसर होकर मानव की अन्य कोई आयु— यथा संवेगात्मक व्यावसायिक शैक्षिक आदि के सम्बन्ध में प्रकाश डालता है। वैयक्तिक विकास के लिए उत्तरदायी शिक्षक को इन सभी प्रकार की मनोवैज्ञानिक वास्तविकताओं के परिप्रेक्ष्य में भी अपने काय करने पड़ते हैं। त्रिविध रूपी तथा विविध परीय वैयक्तिक विभिन्नताओं के बीच में व्यक्ति का अध्ययन करके उसी अपने नाना रूपी व्यवसायी उत्तरदायित्व निभाने पड़ते हैं। और इसीलिए यह आवश्यक ही नहीं अनिवार्य हो जाता है कि न केवल शिक्षक वैयक्तिक काम पर आधारित निर्देशन के प्रकार्यात्मक विधान में प्रशिक्षित हो अपितु शाला में विशिष्ट रूप से प्रशिक्षित निर्देशन विशेषज्ञों की तकनीकी सेवाओं का प्रावधान हो। वस्तुत वैयक्तिक विभिन्नताओं के अस्तित्व का तथ्य ही निर्देशन कार्यक्रम की आवश्यकताओं का प्रमुख आधार कहा जाय तो अतिशयोक्ति नहीं होगी। यदि सभी व्यक्ति यन्त्र उत्पादित पदार्थों के समान एकरूप होने तथा उनके विकास अधिगम एवं समंजन के प्रक्रमों में समरूपता होती तो कदाचित उनके लिए भी व्यक्तिगत निर्देशन सेवाओं की आवश्यकता न पड़ती किसी पूर्व निर्धारित शिक्षण ढाँचे में वे एक रंग रूप व आकार प्रकार तथा नाप तौल वाली साबुन की टिकियाओं के सदृश ढल जाते।

(४) व्यक्तित्व की प्रकृति—

वैयक्तिक विभिन्नता का उपरोक्त विवेचन हमारा ध्यान निर्देशन के अन्तिम किन्तु सबसे महत्वपूर्ण मनोवैज्ञानिक आधार की ओर आकर्षित करता है और वह है व्यक्तित्व की प्रकृति।

सामान्यत मनोवैज्ञानिकों में यह विचार अधिकाधिक सहमति प्राप्त करता जा रहा है कि व्यक्तित्व की प्रकृति का वर्णन किसी एक परिभाषा की संकुचित सीमा में अवरोधित नहीं किया जा सकता। इस विचार के आधार में है व्यक्तित्व के स्वरूप की सजटिलता। व्यक्तित्व के कई अन्योन्याश्रित अन्तर्सम्बन्धित तथा अन्तर्गठित आयामों पर आधुनिक मनोविज्ञान इस प्रकार उत्तरोत्तर प्रकाश डालता जा रहा है कि व्यक्तित्व के कई लम्बे वर्णनों का समाहार केवल यह कह कर करना पड़ता है कि व्यक्तित्व वही है जो कि व्यक्ति है।

इस प्रकार की सजटिल प्रकृति के मनोवैज्ञानिक निर्मिति के साथ कार्य करने का महत् उत्तरदायित्व वहन करने वाले निर्देशन कार्यकर्ता के लिये प्राथमिक पूर्वावश्यकता होगी व्यक्तित्व के स्वरूप से मनोवैज्ञानिक परिचय उसकी गतिक्रिया सम्बन्धी समुचित सम्बोध तथा उसके माप जाँच विषयी व्यवस्थित ज्ञान। स्पष्ट है कि ये सभी बौद्धिक उपलब्धियाँ मनोविज्ञान के क्षेत्र से ही प्राप्त हो सकती है। वस्तुत मनोवि

करने में ही जब उक्त प्रकार की चुनौतियों का सामना करना पड़ता है तब विचलित व्यक्तित्व के लिये क्या कहा जाय यह चिन्तन का विषय हो सकता है। यों तो निर्देशन के क्षेत्र की यह एक सामान्य मान्यता है कि शिक्षक तथा शाला उपबोधक की साधारण कार्य सीमा का प्रसार औसत छात्र तक ही रहता है। औसत जनसंख्या अर्थात् ६८.२६ प्रतिशत छात्रों के बीच जो सहज वयक्तिक विचलन पाया जाता है उसी के परिप्रेक्ष्य में उसे अपनी कार्य योजनाओं का आयोजन धारण करना अपेक्षित होता है। मानक से बहुत अधिक मात्रा में विचलित व्यक्तियों का वह समुचित निदान कर के उन्हें उपयुक्त विशेषज्ञ के पास निर्देशित कर सके ऐसी आशा उससे की जा सकती है।

किन्तु सर्वप्रथम इस निदान के औचित्य तथा उपयुक्त विशेषज्ञ के चुनाव की चुनौतियों में ही मनोवैज्ञानिक तथ्यों पर उचित अधिकार की आवश्यकताएं निहित रहती हैं। इस लिये निर्देशकों उपबोधकों के लिये आयोजित कोई भी प्रशिक्षण पाठ्यक्रम बिना मनोविज्ञान का आधार लिये नहीं बन सकता। कई मनोवैज्ञानिक सम्प्रत्ययों के सम्बन्ध की पारस्परिक स्पष्टता ही इसी क्षेत्र से उपलब्ध हो सकती है। बिना इस आधारभूत स्पष्टता के निर्देशन की प्रकार्यात्मक आयोजनाओं के त्रुटिपूर्ण हो जाने की आशंका हो सकती है।

अब ही औसत जनसंख्या के बीच प्राप्त सहज विचलन की बात। और यही वह मार्मिक कार्य बिन्दु है जहां पर व्यक्ति के साथ कार्य करने वाला म प्रशिक्षित तथा अप्रशिक्षित का भेद परखा जा सकता है। व्यक्तित्व मनोविज्ञान में दीक्षित निर्देशक उपबोधक के लिये औसत जनसंख्या की परास में पड़ने वाला व्यक्ति भी वह सम्पूर्ण इकाई है जो कि उसकी समीपतम इकाई से भी कई मानों में भिन्न है। किन्तु व्यक्तित्व मनोविज्ञान से वयक्तिक विभिन्नता के इस सूक्ष्म ज्ञान के साथ ही वह समस्त जनसंख्या की कतिपय आधारभूत समान आवश्यकताओं के प्रति भी पूर्णरूपेण संवेदनशील रहता है।

उक्त विवेचनों के आधार पर कहा जा सकता है कि व्यक्तित्व के स्वरूप ज्ञान में निर्देशन कार्य का एक अत्यन्त समाहारी मनोवैज्ञानिक आधार निहित रहता है।

### उपसंहारात्मक कथन

निर्देशन के नूतन क्षेत्र में विषय प्रवेश तथा उसकी ऐतिहासिक पृष्ठभूमि के विहंगावलोकन के तत्सम्बन्धित अनुवर्तन में प्रस्तुत यह अध्याय निर्देशन कार्य के मूलभूत आधारों का एक समाहारी चित्र प्रस्तुत करने का प्रयास करता है। इस अध्याय में निर्देशन के दार्शनिक सामाजिक सांस्कृतिक शैक्षिक तथा मनोवैज्ञानिक आधारों का भिन्न भिन्न शीर्षकों के अन्तर्गत विशद् विवेचन करने का प्रयास किया गया है। इसका यह तात्पर्य नहीं कि ये विभिन्न आधार एक दूसरे की शून्यता में देखे-परखे जा सकते हैं न ही यह मान्यता होनी चाहिये कि इनमें से किसी का निर्देशन कार्य में निरपेक्ष महत्व है।

अध्याय तथा इससे अनुवर्ती अध्यायों में अधिकार निर्देशन के प्रकार्यात्मक पक्ष का विवेचन किया जाएगा। इस अध्याय में निर्देशन सेवाओं से सम्बन्धित सामग्री प्रस्तुत की जाएगी।

## मूलभूत अभिग्रहण

किसी भी क्षेत्र में व्यावहारिक कार्य करने के कतिपय मूल अभिग्रहण होते हैं। या तो एक अत्यन्त बृहद् दृष्टिकोण से प्रथम तीन अध्यायों के समस्त विवेचनों को ही निर्देशन कार्य के सैद्धान्तिक अभिग्रहणों के रूप में देखा जा सकता है। किन्तु अध्याय के इस अंश का उद्देश्य कुछ अधिक विशिष्ट है। जनतन्त्र की कतिपय ऐसी आस्थाओं के परिप्रेक्ष्य में विद्यार्थी, शिक्षक, माता-पिता तथा समाज के बारे जो हमारी विभिन्न धारणाएं बने गए सामान्यतः होता हैं। उनके सम्बन्ध में अपनी मूल मान्यताएं प्रस्तुत करते हुए निर्देशन सेवाओं के स्वरूप सम्बन्धी कुछ आधारभूत अभ्युपगमों का विवेचन यहाँ किया जाएगा। प्रत्येक अभ्युपगम का प्रस्तुतीकरण निर्देशन सेवाओं से सम्बन्धित करके किया जाएगा। आशा है कि इस प्रकार पृष्ठभूमि में निर्देशन सेवाओं का परिचय पाठकों के लिए अधिक उपयोगी सिद्ध हो सकेगा।

(१) वर्तमान विद्यार्थी की वैयक्तिक अपेक्षाएं

जनतन्त्र में स्वीकृत शिक्षा दर्शन के अनुसार आज के विद्यार्थी से समाज कुछ वैयक्तिक गुणों की अपेक्षा करता है। वस्तुतः एक सफल व्यक्ति के रूप में प्रभावपूर्ण एवं सन्तोषप्रद जीवनयापन कर सकने हेतु व्यक्ति में इस प्रकार के गुण होना आवश्यक होता है। इनमें से कुछ प्रमुख वांछनीय गुणों की ओर संक्षिप्त रूप में पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जा रहा है।

(क) स्वयं निश्चय कर सकने की क्षमता

जनतन्त्र का प्रथम लक्षण है वैयक्तिक अधिकारों का समुचित आदर। इन अधिकारों में से भी जो अधिकार व्यक्ति के लिए सबसे अधिक महत्त्व रखता है वह है अपने विविधपक्षीय जीवन सम्बन्धी विभिन्न निश्चय स्वयं करने की स्वतन्त्रता। दूसरों द्वारा व्यक्ति पर थोपे गए निश्चयों का न तो व्यक्ति के लिए कोई मूल्य रहता है न उसकी उनमें आवश्यक आस्था हो पाती है। जब इस आवश्यक आस्था की प्रेरणा ही व्यक्ति के पास नहीं होती तो स्वाभाविक है कि इन निश्चयों को क्रियान्वित करने हेतु उसमें किसी प्रकार का उत्साह भी न रहेगा।

उक्त सामान्य सत्य की स्वीकृति जो सम्बन्धित प्रश्न प्रस्तुत करती है– वह है— ये स्वतन्त्र निश्चय ले सकने की पूर्वावश्यकताएं क्या होनी चाहिए? अथवा वे कौनसी पूर्व-परिस्थितियाँ हैं जो कि व्यक्ति को स्वतन्त्र निश्चय ले सकने में सहायक होती हैं? मूलतः इन पूर्वावश्यकताओं या पूर्व परिस्थितियों को दो दृष्टिकोणों से देखा जा सकता है—व्यक्ति के सन्दर्भ में तथा उसके वातावरण से सम्बन्धित करके। सर्वप्रथम तो व्यक्ति के निश्चय से सम्बन्धित इन दोनों ही पक्षों के विषय में उस

सम्पूर्ण जानकारी होना चाहिए। पर्याप्त समुचित विश्वसनीय तथा वैध सूचनाओं के अभाव में कोई भी निश्चय कुछ अर्थ नहीं रखता। वस्तुतः निश्चय की स्थिति तक पहुँच सकने की शक्ति की मनोदशा ही नहीं बन पाती। सूचनाओं की उपलब्धि के पश्चात् द्वितीय आवश्यकता उत्पन्न होती है—इस सूचना-सामग्री के समुचित अवबोध की। आज के प्रयतिमान युग में कई तथ्यों की प्रकृति ही इतनी तकनीकी होती है कि उनका वास्तविक अर्थ अथवा निमित्त समझना बिना उस तकनीक में निपुण विशेषज्ञ की सहायता के कठिन हो जाता है। उदाहरणार्थ डाक्टर-पोषण से दुखी किसी व्यक्ति का परिश्रम टेस्ट का परिणाम उसके भावी आहार सम्बन्धी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सूचनाएं प्रदान करता है। किन्तु उस सूचना का वाचन निर्वचन वह बिना चिकित्सा विशेषज्ञ की सहायता के नहीं कर सकता। भौतिक क्षेत्र के इस मूर्त उदाहरण के समान मनोवैज्ञानिक-सवेगात्मक क्षेत्र में भी परिस्थितियाँ होती हैं जिनका अवबोध मानव के लिए उसके निश्चयों की पूर्वावश्यकता के रूप में होता है। इनमें से कुछ तो वह अपने ज्ञान की सीमा एवं सीमा के अनुरूप स्वयं समझ सकता है। किन्तु कुछ के समझने का प्रश्न तो दूर रहा उनका संकलन करना भी बिना विशेषज्ञों की सहायता के सम्भव नहीं हो पाता। शैक्षिक जगत का एक सामान्य उदाहरण इस तथ्य को स्पष्ट कर देगा। आठवीं कक्षा में विज्ञान, गणित तथा मानवीय विषयों में लगभग समान उपलब्धि प्राप्त कर एक प्रतिभाशाली छात्र को यह निश्चय लेना है कि वह नवीं कक्षा में कौनसा विषय विशेषता क्षेत्र चयन करे। इस महत्त्वपूर्ण निश्चय के ऊपर उसके समस्त भावी जीवन की दिशा निर्भर करती है। प्रस्तुत उदाहरण में सर्वप्रथम तो उपलब्ध सूचना की अपर्याप्तता उसके निश्चय को सम्भव नहीं कर पा रही है। वस्तुतः दोनों ही विषय-क्षेत्रों की समान उपलब्धि उसके लिए निश्चय ले सकने की सुखमय स्थिति प्रस्तुत करने के स्थान पर दुविधा का दुःख ही उत्पन्न कर रही है। सूचनाओं की सम्पूर्णता के लिए छात्र की अभिक्षमताओं तथा अभिरुचियों के सम्बन्ध में अधिक वस्तु सामग्री की आवश्यकता है—और इन सामग्रियों का मनोवैज्ञानिक उपकरणों द्वारा निश्चित संकलन बिना इस क्षेत्र के विशेषज्ञ की सहायता के सम्भव नहीं है। किन्तु संकलन हो चुकने पर भी ये मनोवैज्ञानिक सूचनाएं अपने आप में व्यक्ति के लिए कोई अर्थ नहीं रख पाएंगी। आवश्यक यह होगा कि पुनः इस क्षेत्र का विशेषज्ञ ही इन सूचनाओं की व्याख्या व्यक्ति के बोध स्तर के अनुरूप करे। तभी वह अपने निश्चय में इनका समुचित उपयोग करके उस निश्चय का वास्तविक रूप में लाभप्रद तथा अर्थपूर्ण बना सकेगा। तो स्पष्ट है कि निश्चय ले सकने की प्राथमिक पूर्वावश्यकताओं पर्याप्त सूचना-सामग्री की उपलब्धि तथा उसका समुचित अवबोध की पूर्ति हेतु विशेषज्ञ की सहायता पूर्वानुमानित है और यह सहायता जैसाकि अध्याय में आगे विस्तारपूर्वक बताया जाएगा निर्देशन विशेषज्ञ की तकनीकी सेवाओं द्वारा ही प्राप्त हो सकती है जिनके प्रशिक्षण का एक प्रमुख अंश मनोविज्ञान से सम्बन्धित होता है।

यहाँ तक तो हमने केवल व्यक्ति से सम्बन्धित सूचनाओं के ही उदाहरण

प्रसारित हो सकता है और निर्देशन का इतना शुभ इस प्रकार के प्रकाश को लेकर ज्ञान-गगनांगण में अवतीर्ण हुआ है।

(ख) सहयोगिता तथा सहिष्णुता— वैयक्तिक गरिमा की सादर स्वीकृति के समकक्ष अथवा समान्तर ही गणतन्त्र का द्वितीय सहज लक्षण है। अन्तिम चरण तथा मूल्यों में मान्यता। यदि प्रत्येक व्यक्ति को अपने विचार निश्चय तथा कार्य की स्वतन्त्रता देना स्वीकार किया जाता है तो वैयक्तिक विभिन्नता के मनोवैज्ञानिक सत्य के सन्दर्भ में यह पूर्वानुमानित होता है कि गणतान्त्रिक समाज-व्यवस्था में कई प्रकार के विचारों निश्चयों कार्यों का सहअस्तित्व रहेगा। व्यावहारिक सह-अस्तित्व की सफलता के लिए पुनः अनिवार्य हो जाता है कि उस समाज के व्यक्तियों का एक दूसरे के विचारों मूल्यों व्यवहारों के प्रति आदर हो। अपने स्वयं की विचारधारा से कुछ वभिन्य होने पर भी उनमें एक दूसरे के मतों को सम्मान दे सकने की क्षमता होनी अपेक्षित है।

यहां पर एक मौलिक तथ्य का स्पष्टीकरण आवश्यक हो जाता है। एकक व्यक्ति की स्वतन्त्र विचारधारा होने से हमारा यह तात्पर्य नहीं कि इन विविध धाराओं की गतिविधि में केवल विरोधिता ही प्रवाहित हो सकती है। समान मान्यताओं से आबद्ध किसी भी समाज के कतिपय सर्वस्वीकृत आधारभूत मूल्य तो अवश्य होने हैं। यदि ये न हों तो उस जनसमूह को समाज संज्ञा से सम्बोधित भी नहीं किया जा सकता। गणतन्त्र में व्यक्ति के विचार स्वातन्त्र्य का अर्थ यही है कि सूत्र सामाजिक मान्यताओं की वृहत् पृष्ठभूमि में उसकी वैयक्तिक क्षमताओं को अनुकूलतम सम्पुष्टि प्राप्त हो सके। वस्तुतः एक आदर्श गणतन्त्र में सामाजिक उन्नति तथा वैयक्तिक विकास एक-दूसरे के परिपूरक एवं पोषक ही होते हैं। तो यह वह सुखमय स्थिति होगी जहां गंगा-यमुना की पृथकाभासित जलधाराओं के संगम में एक ही सरस्वती की सुषमा प्रवाहित होती रहती है। इसलिए सामान्यतः गणतन्त्र में व्यक्ति-व्यक्ति के हितों में संघर्ष नहीं होना चाहिए।

यदि व्यक्ति-व्यक्ति के हितों में संघर्ष का नहीं होना एक गणतान्त्रिक मान्यता है तो उस मान्यता का तर्कसंगत उपप्रमेय है सहिष्णुता तथा अन्तिम चरण विरोधी अथवा विरोधाभासी आशयों में संघर्ष को अवरोधित करने का सहज तक सहज उपाय है इन आशयों में पारस्परिक परिचय और इस परिचय की व्यावहारिक राह है अन्तिमचरण यह अन्तसंचरण विचारों तथा मान्यताओं मूल्यों का होना चाहिए। अन्तस चरण का उस प्राकृतिक प्रक्रिया में व्यक्ति की सहिष्णुता उसका एक अनिवार्य पूर्वानुमानित गुण बन जाती है। यदि दूसरे के विचारों तथा मूल्यों के प्रति संवेदना तथा सहिष्णुता ही नहीं होगी तो अन्तस चरण का प्रश्न ही उत्पन्न नहीं होगा। कहने का आवश्यकता नहीं कि प्राथमिक परिचय इस पूर्वापेक्षित सहिष्णुता के भी मूल में अवस्थित रहता है।

को उसकी आर्थिक सामाजिक सम्पूर्णता की प्राप्ति प्रयत्नों में भी निरन्तर अवरोध उत्पन्न करता रहता है।

सर्वप्रथम शैक्षिक क्षेत्र में एक छात्र को अपने प्रयत्नों के प्रति प्रायः एक अविश्वास सा बना रहता है। कक्षा के अन्य छात्रों से सन्तुष्टि प्राप्त किए बिना वह अपने सामान्य कक्षा-कार्य पर भी विश्वास नहीं कर पाता। बारम्बार दूसरों से पूछने से सर्वप्रथम तो वह साथियों का सम्मान-स्नेह खोता जाता है। तत्पश्चात् शिक्षक द्वारा पूछे गए प्रश्नों का उत्तर देने में भी उसे एक सतत सन्देह चिन्तित करता रहता है कि कहीं उसका उत्तर त्रुटिपूर्ण न हो। ऐसा प्रभाव वाले व्यक्ति की एक सतत संशयता तथा स्थिति उसे दूसरों पर अवलम्बन के लिए निर्भर रहने के लिए बाध्य करती है। शनैः शनैः यह परावलम्बन उसकी स्वभाव प्रवृत्ति बनाकर उसके व्यक्तित्व तथा जीवन के अन्य पक्षों में भी प्रविष्ट तथा प्रस्फुरित होता रहता है।

प्रश्न उठ सकता है—इस समस्या का निर्देशन सेवा से क्या सम्बन्ध? किन्तु वस्तुतः इस समस्या का तो निर्देशन से मूलभूत सम्बन्ध है। निर्देशन का एक मुख्य उद्देश्य होता है व्यक्ति को अपनी आपकी समस्याएं सुलझा सकने में स्वतन्त्र बनाना। इस स्वातन्त्र्य के लिए व्यक्ति की आत्मनिर्भरता पूर्वानुमानित है। वस्तुतः वैयक्तिक-मानसिक क्षेत्र में यह स्व विश्वास स्वावलम्बन एवं अधिकार प्राप्त कर चुकने में सहायता देने के पश्चात भी निर्देशन की भूमिका का अन्त नहीं होता। क्योंकि इससे आगे बढ़कर आर्थिक-सामाजिक संसार में भी व्यक्ति की आत्म निर्भरता सुनिश्चित कर सकने हेतु निर्देशन कार्यकर्ताओं का उत्तरदायित्व हो जाता है—उपयुक्त व्यावसायिक निर्देशन-सेवाओं का आयोजन। इन सेवाओं के माध्यम से प्रत्येक व्यक्ति को अपनी क्षमतानुकूल व्यावसायिक अवसरों की सूचनाएं तथा इन व्यवसायों में प्रवेश एवं सफलता प्राप्त करने में निर्देशन प्राप्त हो सकते हैं। इस प्रकार गणतन्त्र की एक ओर मौलिक आवश्यकता आर्थिक सम्पन्नता की भी पूर्ति वैयक्तिक तथा सामाजिक दोनों ही स्तरों पर हो सकती है।

(घ) नागरिक उत्तरदायित्व—एक दृष्टिकोण से तो उक्त-विवेचित सभी गुण स्वतन्त्र चिन्तन की क्षमता सहिष्णुता सहभागिता आत्मनिर्भरता तथा आर्थिक सम्पन्नता व्यक्ति के नागरिक उत्तरदायित्व की व्याख्या के रूप में देखे जा सकते हैं। किन्तु चूंकि नागरिक उत्तरदायित्व को गणतान्त्रिक समाज एवं शिक्षा प्रणाली के एक प्रमुख अभीप्सित व्यवहार-गुण के रूप में स्वीकार किया जाता है इसलिए हमने इसका स्वतन्त्र विवेचन प्रस्तुत करते हुए निर्देशन सेवाओं से इसका सम्बन्ध स्थापन करना समुचित समझा।

नागरिक उत्तरदायित्व पद का यदि शाब्दिक विश्लेषण किया जाय तो विश्लेषण के पश्चात उसके विशेष्य का समझ लेना अधिक सरल होगा। उत्तरदायित्व को यदि उस सिक्के का एक पहलू कहा जाय जिसका कि दूसरा पक्ष 'अधिकार' के रूप में तुल्यरूप हो तथा गणतन्त्र में 'उत्तरदायित्व' तथा 'अधिकार' के स्वरूपों का

निर्धारित योजनाओं तथा अनुज्ञात्मक पर्यावरण में निर्मित आयोजनाओं का न केवल स्वरूप भिन्न होता है अपितु उनके व्यावहारीकरण की विधाओं में भी पर्याप्त भेद प्रविष्ट हो जाता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि गणतांत्रिक शिक्षा प्रणाली एवं समाज योजना के अन्तर्गत विद्यार्थी से जिन निश्चयों की अपेक्षा होती है उसके लिए ऐसे अनुज्ञात्मक पर्यावरण की प्राप्ति होनी चाहिए जिसमें उसे दी गई सहायता किसी भी प्रकार के आदेशों निदेशों द्वारा अनुबंधित न हो।

इस प्रकार के उन्मुक्त पर्यावरण में समुचित सूचनाओं के सन्दर्भ में स्वतन्त्र निश्चय के चुकने पर प्रश्न उठता है इन निश्चयों को कार्यान्वित करने का। आज के युग की वर्तमान सङ्कुलता के परिप्रेक्ष्य में यदि यह कहा जाए कि अपनी सुनिर्धारित योजनाओं के वास्तवीकरण में भी विद्यार्थी को कई अनपेक्षित पेचीदगियों का सामना करना पड़ता है तो अतिशयोक्ति नहीं होगी। नवीन मार्ग पर विश्वासपूर्वक अपने प्राथमिक चरण जमा सकने में सहायता प्राप्त करना उसका अधिकार है। एक बार उस मार्ग से कुछ परिचय प्राप्त कर चुकने पर फिर उस पर सफलतापूर्वक अग्रसर होने की अपेक्षा हम उससे व्यावसायिक रूप में कर सकते हैं। किन्तु अपने निर्धारित मार्ग पर चलते चलते अपने व्यक्तिगत विकास तथा पर्यावरणीय परिवर्तनों के साथ साथ कई प्रश्न उसके सम्मुख उपस्थित हो सकते हैं। सबसे स्वाभाविक प्रश्न जो उसके मन में उसकी प्रत्येक क्रिया के पश्चात उत्पन्न हो सकते हैं वे हैं— मैंने कितना अच्छा किया? — क्या मैंने जो किया वह करना था? क्या मैंने जो चुना उससे अधिक उपयुक्त विकल्प भी मेरे लिए कोई था? आदि। किसी भी सजग उत्तरदायी तथा विवेकयुक्त गणतांत्रिक नागरिक के मन में इस प्रकार की जिज्ञासाओं की जागृति यदि एक सराहनीय वास्तविकता है तो इस प्रकार की उलझनों के मध्य अपना निज मार्ग का विश्वस्त शमन प्राप्त करने में व्यावसायिक सहायता पाना भी उसका गणतांत्रिक अधिकार है। आवश्यकता है कि न केवल वह स्वयं अपनी क्रियाओं का अपने निश्चय एवं अपनी योजनाओं के सन्दर्भ में सतत मूल्यांकन करता रहे अपितु विशेषज्ञ अनुकलन द्वारा उसे अपने निजी मूल्यांकन की विश्वसनीयता-वैधता के सम्बन्ध में आश्वासन प्राप्त होता रहे।

(३) प्रसारात्मक सेवाएं — उक्त अनुच्छेद में वर्णित आज के विद्यार्थी से हमारी अपेक्षाएं तथा इन अपेक्षाओं के सन्दर्भ में उनके अधिकार—एक मूलभूत आवश्यकता की ओर बारम्बार हमारा ध्यान आकर्षित करते हैं—और वह आवश्यकता है—प्रसारात्मक स्तर पर चिन्तन एवं कार्य की। यदि कथित अपेक्षाओं में हमारी आस्था है—और यदि विवेचित अधिकारों में हमारा विश्वास है तो इस आस्था विश्वास का सहज अनुवर्ती सत्य यह होना चाहिए कि इन अपेक्षाओं अधिकारों को स्वरूप देने हेतु हम एक वास्तविक कार्यक्रम की ही योजना बनानी होगी। और वह वास्तविक कार्यक्रम निर्दिष्ट सेवाओं के सुव्यवस्थित रूप में ही आयोजित हो सकता है। हो सकता है कि विभिन्न प्रकार की अपेक्षाओं को सम्भावित कर सकने तथा विभिन्न अधिकारों को

परिपूर्ण करने के लिए एक से अधिक प्रकार की सेवाओं का आयोजन करना पड़े। किन्तु इसका यह तात्पर्य नहीं कि ये सेवाएं एक दूसरे से किसी प्रकार की असम्बन्धित होंगी। वस्तुतः अभी तक तो विश्लेषण इस प्रकार के कार्यक्रम की एक सैद्धान्तिक पृष्ठभूमि प्रस्तुत करते हुए उसकी प्रकार्यात्मक आवश्यकता पर बल दे रहा है। निर्देशन क्षेत्र में यदि हमारा विश्वास है तो उस विश्वास का व्यावहारीकरण निर्देशन कार्यक्रम के रूप में होना चाहिए।

इस प्रकार के निर्देशन कार्यक्रम के अन्तर्गत किस प्रकार की प्रकार्यात्मक सेवाएं व्यक्ति को दी जा सकती हैं इसका विवेचन अध्याय के द्वितीय भाग में प्रस्तुत किया जा रहा है।

## निर्देशन सेवाएं आदर्श स्वरूप

निर्देशन के क्षेत्र में हमारी आस्था इसी बात की हो रही है कि निर्देशन की व्यावहारिक प्रकृति एवं कार्यात्मकता उद्देश्यों के अनुरूप ही उसकी सम्भावित वास्तविक क्रियाओं की सफल सम्पन्नता हेतु एक ऐसी प्रकार्यात्मक योजना बनाई जावे जिसमें विभिन्न क्रियाओं के स्पष्ट स्वरूप, कार्यकर्ताओं की भूमिकाएं, क्षमताएं तथा प्रशिक्षण, विविध कार्मिकों के पारस्परिक सम्बन्ध आदि व्यावहारिक बिन्दुओं की एक विशद रूपरेखा सबको एक रूप में सौंपी जावे। अध्याय के प्रस्तुत भाग में कतिपय प्रकार्यात्मक सेवाओं के रूप में विभिन्न निर्देशन क्रियाओं के स्वरूप का स्पष्टीकरण किया जावेगा। कार्यकर्ताओं की भूमिका, पारस्परिक सम्बन्ध आदि के विषय में अगले अध्याय में विवेचन प्रस्तुत किया जाएगा।

इस स्वरूप के प्रस्तुतीकरण के पूर्व निम्न बिन्दुओं को ध्यान में रखना समीचीन होगा —

(१) कतिपय मूलभूत बिन्दु

—प्रत्येक सेवा का प्रस्तुतीकरण एक परिपक्व निर्देशन के स्वीकृत उद्देश्यों के सन्दर्भ में किया जाएगा।

—प्रस्तुत सेवाओं के अन्तर्गत समाए गए कार्य तथा क्रियाविधियाँ एक आदर्श ढाँचे के स्वरूप में प्रस्तुत किए जा रहे हैं।

—जैसा कि पूर्व भाग में भी कहा गया है— केवल सैद्धान्तिक स्पष्टीकरण हेतु ही प्रत्येक सेवा का विवेचन स्वतन्त्र रूप से प्रस्तुत किया जा रहा है। वास्तविक व्यवहार में इन्हें एक दूसरे की पृथकता में देखना सम्भव नहीं है।

(२) अवबोध व्याख्या एवं आदर्श रूप —

उक्त मूलगत विन्दुओं के आधार पर निर्देशन कार्यक्रम एवं सेवाओं की एक सुबोध्य व्याख्या निर्देशन के स्वीकृत दर्शन के सन्दर्भ में निम्न प्रकार से प्रस्तुत की जा सकती है —

निर्देशन का व्यावहारिक कार्यक्रम कतिपय अन्तःसम्बन्धित प्रकार्यात्मक सेवाओं का एक सुसंगठित प्रतिरूप है। इस कार्यक्रम में परस्पराश्रयी क्रियाओं के माध्यम से यह

प्रयत्न किया जाता है कि एक व्यक्ति को उसके स्वयं तथा उसके पर्यावरण की वैध विश्वसनीय सूचनाओं के सन्दर्भ में उत्तरदायित्वपूर्ण निश्चय स्वतन्त्रतापूर्वक ले सकने में समुचित सहायता मिल सके। तत्पश्चात् इन निश्चयों के अनुरूप कार्य अवसरों की प्राप्ति एवं सम्पन्नता की राह पर कदम उठा सकने में आवश्यक निर्देशन प्राप्त हो सके। और अन्त में अपने उद्देश्यों, कार्यों, कार्य विधाओं आदि के सतत् अनुवर्तन एवं वस्तुनिष्ठ मूल्यांकन में तकनीकी सहयोग की उपलब्धि हो सके।

निर्देशन कार्यक्रम की उक्त कथित सम्भाव्य अपेक्षाओं की यदि और भी अग्रिम व्याख्या की जाए तो कतिपय प्रक्रियात्मक सूत्रकों का स्वरूप स्पष्टरूपेण उभरता दृष्टिगोचर होता है। अतः कहा जा सकता है कि वर्णित अपेक्षाओं के अभिप्रेत अर्थों का वर्णन निम्न प्रकार से हो सकता है —

आवश्यक है कि—

—प्रत्येक व्यक्ति के सम्बन्ध में वैध तथा विश्वसनीय सूचनाओं का विविध संकलन किया जावे।

—प्रत्येक व्यक्ति के समूचे पर्यावरण के विषय में वास्तविक तथ्यों का संग्रह किया जावे।

—प्रत्येक व्यक्ति को उक्त सूचनाओं के सन्दर्भ में उत्तरदायित्वपूर्ण निश्चय ले सकने में व्यावसायिक सहायता मिल सकने की योजना बताई जावे।

—इन निश्चयों को क्रियान्वित करने से सम्बन्धित प्रारम्भिक सहायता का समुचित प्रबन्ध किया जावे।

—अपने निश्चयों एवं कार्यों का मूल्यांकन कर सकने के प्रति सजगता उत्पन्न की जावे तथा उसे वस्तुनिष्ठतापूर्वक कर सकने में व्यावसायिक सहायता की प्रायोजना की जावे।

उक्त व्यावहारिक व्याख्याओं के आधार पर पांच आवश्यक सेवाओं का स्वरूप स्पष्ट होता है। प्रत्येक सेवा के अन्तर्गत कार्यविधाओं के अनुरूप हम उनका नामकरण निम्न प्रकार से कर सकते हैं।

—वैयक्तिक सूचना सेवा

—पर्यावरणीय सूचना-सेवा

—उपबोधन सेवा

—नियोजन सेवा

—अनुवर्तन सेवा

इस नामकरण के अनुवर्तन में प्रत्येक सेवा का विशद वर्णन उसके स्वरूप, उद्देश्य, तार्किक कार्यविधाएं आदि के सन्दर्भ में करना समीचीन होगा। इस प्रकार के विश्लेषणात्मक वर्णन का विशिष्ट उद्देश्य यही है कि शालाओं में निर्देशन के प्रक्रियात्मक आयोजना को इन व्यावहारिक सूत्रकों द्वारा समुचित कार्य प्रेरणाएं प्राप्त हो सकें। हमारी शिक्षा प्रणाली में आदर्श की कई वांछनीय बातें प्राय

हमारी दृष्टि से सूचनाओं की आवश्यकता निम्न प्रकार के कुछ माप दण्डों द्वारा निर्णीत की जा सकती है—

**सगतता**—सवप्रथम तो यह देखने की आवश्यकता है कि जो सूचना सकलित की जा रही है वह निर्देशन काय से सम्बन्धित है या नहीं। यद्यपि अत्यन्त ही विस्तृत दृष्टिकोण से तो व्यक्ति सम्बन्धी प्रत्येक सूचना महत्वपूर्ण है तथा निर्देशन काय से उसका किसी न किसी प्रकार सम्बन्ध भी होता है। किन्तु यहाँ सगतता का मूल्य निर्धारण हम व्यावहारिकता की कसौटी पर करना चाहिये। प्रत्यक्ष एवं निकट रूप से जो सूचनाएँ निर्देशन के विशिष्ट काय से सम्बन्धित हों उन्हें ही एकत्रित करने से निर्देशन काय अनावश्यक उलझनों में अवरुद्ध न होकर दक्षतापूर्वक चलाया जा सकता है। इस प्रकार की सूचनाओं के कुछ प्रत्यक्ष उदाहरण अगले अंश में दे दिये जायेंगे।

**उपयोगिता**—निर्देशन काय के लिये आवश्यक सूचनाओं का द्वितीय माप दण्ड है—उनकी व्यावहारिक उपादेयता। किसी व्यक्ति के प्रविपन मासिक स्पन्दनों की सूचना उसकी शारीरिक स्थिति का अत्यन्त सगत सूचना होते हुए भी निर्देशन काय में लिए उसका कोई प्रत्यक्ष उपयोगिता नहीं है। अतएव ऐसी सूचनाओं का संग्रह करना भी निर्देशन कार्यकर्ता का माप आवश्यक नहीं। निर्देशन उपयोगिता के कुछ कार्यकारी मापदण्ड निर्देशन के विशिष्ट निर्धारित उद्देश्यों के सन्दर्भ में निश्चित कर लिए जा सकते हैं। सामान्यत ये मापदण्ड व्यक्ति के समायोजन व विकास से सम्बन्धित आयामों से जुड़े जा सकते हैं।

**विकासात्मक**—निर्देशन काय का प्रथम स्मरणीय बिन्दु यह है कि यह काय विकासमान गत्यात्मक जीवित-स्पन्दित व्यक्तियों के साथ किया जाता है। इस तथ्य का स्वाभाविक उपसिद्धान्त यह होता है कि इन व्यक्तियों के सम्बन्ध में सकलित सूचनाओं के स्वरूप में भी विकासात्मकता हो। किसी भी व्यक्ति के सम्बन्ध में एक ही समय पर एकत्रित की हुई सूचना उसके किसी भी पक्ष अथवा पक्षों की तत्कालीन स्थिति पर ही कुछ प्रकाश डाल सकती है। वह उसके विकासमान व्यक्तित्व को वाछनीय रूप से आलोकित करने में असमर्थ ही सिद्ध होगी।

**व्यापकता**—व्यक्तित्व के विकासमान स्वरूप के साथ ही उसकी समाहारी व्यापकता उसकी प्रकृति को यह जटिलता प्रदान करता है जो कि निर्देशन कार्मिको के बहुमुखी उत्तरदायित्वों को वास्तविक चुनौती होता है। किसी भी व्यक्ति का व्यक्तित्व ऐसे अन्तसम्बन्धित पक्षों का सुसगठित प्रतिरूप होता है कि इन विविध पक्षों में से किसी एक या किन्हीं एक दो आयामों सम्बन्धी सूचनाएँ व्यक्तित्व के सम्पूर्ण चित्र के अवबोध के बिना अधूरी ही रह जाती हैं। कहावत है कि सूचना का कतई नहीं होना अपर्याप्त सूचना होने से अधिक श्रेयस्कर है। तदनुसार वैज्ञानिक शोधकार्य का भी एक अत्यन्त महत्वपूर्ण सिद्धान्त है—अपर्याप्त सूचनाओं के आधार पर कोई निष्कर्ष न निकालिये। हमारे पुरातन नीति ग्रन्थों में भी यह

निर्देशन कार्यकर्ता का विशेष रुचि होगी। इसलिये नेत्र तथा कान सम्बन्धी कोई भी गत अथवा वर्तमान खामियों के सम्बन्ध में वह अवगत हो जाना चाहेगा जिससे छात्र की शैक्षिक उपलब्धियों पर उसके सम्भावित प्रभाव को वह सही प्रकार से आँक सके।

इन प्राथमिक सूचनाओं के अनन्तर अन्य पर व्यक्ति के सम्पूर्ण स्वास्थ्य की सामान्य स्थिति के सम्बन्ध में तथ्य संगृहीत किये जा सकते हैं। कई बार बाल्यकाल की कतिपय व्याधियाँ—यथा चेचक पोलियो आदि व्यक्ति के कतिपय शारीरिक मानसिक अंगों को सदैव के लिये दुर्बल करते हुए उसके शारीरिक मानसिक-संवेगात्मक पक्षों को एक निरन्तर हीनता प्रदान कर देती हैं। मात्र के शारीरिक विक्षेपण तथा संवेगात्मक हीनता के कई कारण इस प्रकार की दुर्घटनाओं में अवगुंठित रहते हैं। इसलिये शरीर तथा स्वास्थ्य सम्बन्धी सूचनाओं के अन्तर्गत व्यक्ति के जीवन में इस प्रकार के तथ्यों के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त कर लेनी चाहिये।

शैक्षिक उपलब्धियाँ—एक अत्यन्त विस्तृत दृष्टिकोण से तो यह कहा जा सकता है कि छात्र निर्देशन के समूचे कार्यक्रम का अन्तिम उद्देश्य ही है उसकी शैक्षिक उपलब्धि। किन्तु व्यक्ति के विकासमान तथा बहुआयामी स्वरूप के सन्दर्भ में यह भी स्मरणीय तथ्य है कि न तो उसकी वर्तमान शैक्षिक उपलब्धि उसकी विगत उपलब्धियों से असम्बद्ध कोई स्वतन्त्र स्थिति है न ही व्यक्ति के अन्य जीवन पक्षों से असम्पृक्त कोई एकाकी परिणाम। इसलिये उसकी इस दिशा में उपलब्धि का विवरण भी एक विकासात्मक रूप से होना चाहिये। यह तो हुई सामान्य छात्र की साधारण उपलब्धियों की बात। किन्तु इसके अतिरिक्त छात्रों की विशेष उपलब्धियाँ भी होती हैं। किसी छात्र का कक्षा में प्रथम आना कभी पदक प्राप्त करना समाचार पत्रों में उसका नाम आना आदि उसकी शैक्षिक कथा की ऐसी महत्वपूर्ण घटनाएँ हैं जो कि उसकी विकासमान शैक्षिक उपलब्धियों को नानारूपेण प्रभावित करती हैं। अतएव इनके सम्बन्ध में उपलब्ध सूचनाएँ एकत्र करना निर्देशन कार्य के लिये संगत सिद्ध होगा।

यह तो हुई शुद्धरूपेण शैक्षिक उपलब्धि की बात। किन्तु हमारे आधुनिक शैक्षिक चिन्तन के अनुसार विद्यार्थी की शाला उपलब्धियाँ उसके पाठ्यक्रम से ही सम्बन्धित नहीं होतीं। आज की शिक्षा योजना में पाठ्येतर या पाठ्य सहगामी प्रवृत्तियों का उतना ही महत्त्व है जितना कि पाठ्य विषयों का। अतएव यह आवश्यक होगा कि छात्र के पाठ्यसहगामी पुरस्कारों-पारितोषिकों-समादरों आदि का भी उसी प्रकार व्यवस्थित एवम् विकासमान लेखा हो जिस प्रकार कि शुद्ध पाठ्यक्रम सम्बन्धी उपलब्धियों का। व्यक्तित्व की बहुआयामी प्रकृति तथा ऐसी प्रकृति के विकास-संवर्धन के स्वीकृत शैक्षिक ध्येय के परिप्रेक्ष्य में पाठ्य-सहगामी प्रवृत्तियों रुचियों विरुचियों सम्बन्धी सूचनाओं को भी वैयक्तिक अनुसूची में समाहित करना अनिवार्य होगा।

मनोवैज्ञानिक दत्त — ऊपर दिए गए व्यक्ति प्रकार से सम्बन्धित सभी सूचनाओं को मनोवैज्ञानिक दत्त के नाम से सम्बोधित किया जा सकता है। किन्तु यहाँ पर इस शीर्षक का विशिष्ट तात्पर्य उस सूचना सामग्री से है जो कि सामान्यतः वस्तुनिष्ठ एवं प्रमापित परीक्षणों के प्रयोग से एकत्रित की जाती है। कई मनोवैज्ञानिक रचनाएँ तथा व्यक्तित्व परख उपायों के माध्यम से संचित सूचना सामग्री की मनोवैज्ञानिक दत्त से न केवल समुचित सम्पुष्टि होती है अपितु आवश्यक सत्यापन भी हो जाता है। साधारणतः यह सूचना व्यक्ति के बौद्धिक मानसिक स्तर, उसकी विशिष्ट योग्यताएँ, उसके व्यक्तित्व परिलक्षण, उसकी व्यावसायिक रुचियाँ आदि के सम्बन्ध में होती है।

यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि इस प्रकार की सूचना सामग्री केवल मानकीकृत मनोवैज्ञानिक परीक्षणों के माध्यम से ही एकत्रित की जावे यह आवश्यक नहीं। विशेषकर शाला निर्देशन के क्षेत्र में तो कई सरल विधियाँ हैं जिनका निर्देशक प्रयोग शिक्षक एवं उपबोधक स्वयं सफलतापूर्वक कर सकता है। इनके द्वारा अधिक सरल एवं मनोवैज्ञानिक ढंग से छात्रों की रुचियों, मनोवृत्तियों, व्यक्तित्व लक्षणों आदि के सम्बन्ध में व्यवस्थित रूप से दत्तसंकलन किया जा सकता है। निर्देशन कार्य के इन अपेक्षाकृत सरल उपकरणों के विषय में पञ्चम अध्याय में विस्तारपूर्वक विवेचन किया जाएगा।

जीवन सम्बन्धी आकांक्षाएँ — यद्यपि यह अनुसूची का अंग मात्र, निर्देशन की दृष्टि से अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण है। वास्तव में व्यक्ति की आकांक्षाओं के ज्ञान के सन्दर्भ में ही उसके लिए उचित निर्देशन की योजना बनाई जा सकती है।

आकांक्षा सम्बन्धी सूचनाओं के साथ प्राथमिक निर्देशन कार्य के अतिरिक्त भी इन सूचनाओं के साथ महत्त्वपूर्ण मनोवैज्ञानिक पक्ष है। किसी भी व्यक्ति द्वारा अपने स्वयं की बहुमुखी आकांक्षाओं का चयन किसी अंश मनोवैज्ञानिक के लिए व्यक्ति की आकांक्षा-स्तर का एक प्रमुख सूचक होता है। आधुनिक मनोविज्ञान ने व्यक्ति के आकांक्षा-स्तर का अन्य कई घटकों—यथा उपलब्धि अभिप्रेरणा और व्यावसायिक रुचियाँ, व्यक्तित्व समायोजन से सहसम्बन्ध स्थापित किया है। अतएव निर्देशन कार्यकर्ता के लिए इस विषय की सूचना प्राप्त कर लेना व्यक्ति को समुचित सहायता देने के दृष्टिकोण से अत्यन्त लाभदायक होगा।

व्यक्ति की आकांक्षा स्तर विषयक सूचनाएँ एक और दृष्टिकोण से निर्देशन कार्यकर्ता के लिए उपयोगी सिद्ध हो सकती हैं। जब निर्देशक के पास व्यक्ति की मानसिक क्षमता, बौद्धिक स्तर तथा विशिष्ट अभिक्षमताओं सम्बन्धी वस्तुनिष्ठ सामग्री संकलित रहती है तो वह व्यक्ति की आकांक्षा-स्तरों का परीक्षण उसकी मनोवैज्ञानिक सम्भावनाओं के परिप्रेक्ष्य में कर सकता है। इस परीक्षण से उसे पर्याप्त व्यक्ति की वास्तविकता अभिविन्यास (reality orientation) के सम्बन्ध में उपयोगी सूचना उपलब्ध हो सकती है। अपने भाव के विषय में व्यक्ति के अतिरंजन

तथा सवयूरल दोनों हो क सम्बन्ध म ज्ञान प्राप्त करके वह उसे उचित निर्देशन प्रदान कर सकता है। अपने जीवन के विविध पक्षों म अपनी क्षमताओं के अनुरूप व्यक्ति वास्तविक उद्देश्य निर्धारित कर सकने की दिशा म वह व्यक्ति की युक्तियुक्त रूप से सहायता देने म समर्थ हो सकता है।

(ड) सूचना स्रोत एवं सकलन विधि सर्वप्रथम सूचना प्राप्त करने का प्रथम स्रोत हो सकता है स्वयं व्यक्ति। उससे प्रारम्भिक अभिनिर्धारण देने से लेकर उसके आरक्षा-स्तर तथा भविष्य योजना सम्बन्धी ऐसी कोई भी सूचना नहीं जिसमें प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप से हम उससे सम्पर्क स्थापित न करना पड़े। सामान्य वार्तालाप विशिष्ट अभिमुख-सवाद प्रायोगिक प्रश्नसमूह समाजमितीय साधन मानकीकृत परीक्षण स्वजीवनियाँ आदि ऐसी कई प्रविधियाँ हैं जिनके उपयोग द्वारा स्वयं छात्र से ही उसके सम्बन्ध म अनेक उपयोगी सूचनाएं प्राप्त हो सकती हैं। जैसा कि कह चुके हैं इन सकलन विधियों के विषय म विस्तृत विवेचन तो अध्याय 6 म प्रस्तुत किया जाएगा किन्तु यहाँ पर इनका व्यक्ति के एक प्राथमिक सूचना-स्रोत होने के सदर्भ म उल्लेख मात्र किया जा रहा है।

स्वयं व्यक्ति से प्राप्त उसके सम्बन्ध की सूचनाएं अत्यन्त मूल्यवान होते हुए भी उसकी व्यक्तिनिष्ठता से अछूती नहीं रह सकती। अतएव आवश्यक हो जाता है कि इन सूचनाओं का सम्पुष्टिकरण तथा सत्यापन अन्य स्रोतों से प्राप्त सूचनाओं द्वारा किया जाए।

एक शाला निर्देशक के लिए स्वयं छात्र के पश्चात उससे सम्बन्धित सूचनाओं का महत्त्वपूर्ण तथा विश्वसनीय स्रोत होता है उस छात्र के शिक्षक। यदि यह भी कह दिया जाए तो अतिशयोक्ति नहीं होगी कि समस्त शाला परिवार म छात्र के शिक्षकों से अधिक कोई भी उसके विषय म नहीं जानता। प्राचार्य प्रशासक को तो छात्र सम्बन्धी सूचनाएं शिक्षकों के माध्यम से ही प्राप्त होती हैं। इसलिए छात्र सम्बन्धी उनका ज्ञान अप्रत्यक्ष होता है। सच पूछा जाए तो स्वयं शाला-परामर्शक को भी छात्र के निरन्तर सम्पर्क म आने के इतने अवसर नहीं मिलते जितने कि छात्र के शिक्षकों को। इन शिक्षकों म भी मूल कक्षा अध्यापक (यदि इसका प्रावधान हो) का स्थान इस दृष्टि से केन्द्रीय महत्त्व का है क्योंकि वह छात्र के सबसे अधिक सम्पर्क म आता है। वह छात्र की सामान्य रुचि अभिवृत्ति उपलब्धि तथा व्यक्तित्व गुणों के सम्बन्ध म महत्त्वपूर्ण तथ्य प्रदान कर सकता है। इसके अतिरिक्त वे अध्यापक अथवा कार्यकर्ता जो कि पाठ्यसहगामी क्रियाओं का उत्तरदायित्व वहन करते हैं वे छात्र के पाठ्येतर पक्ष म निर्देशक को कई मूल्यवान सूचनाएं दे सकते हैं। ये सूचनाएं उनके द्वारा प्राप्त छात्र के चित्र को एक वाञ्छनीय सम्पूर्णता एवं व्यापकता प्रदान करती हैं।

शिक्षकों से इस प्रकार की सूचनाएं संगृहीत करने के लिए निर्देशक कई सरल प्रविधियाँ प्रयुक्त कर सकता है—जिनमें अभिमुख सवाद आयोजित प्रपत्र

प्रश्न समूह, चिह्नांक सूचियाँ, मूल्य निर्धारण मापनियाँ आदि हैं। इनकी चर्चा भी अध्याय ६ में की जायेगी।

आज के शिक्षा-युग में यह एक स्वीकृत सत्य है कि यद्यपि छात्र के सर्वांगीण विकास के लिये शाला का एक विशिष्ट उत्तरदायित्व होता है फिर भी उसके जीवन का अधिक समय तो शाला की चहारदीवारी के बाहर के घटकों से प्रभावित होता है। इन समस्त प्रभावों में उसका घर एक ऐसा महत्त्वपूर्ण स्थल है जिसकी उसके व्यक्तित्व निर्माण में निर्णायक भूमिका रहती है। यदि छात्र के बहुमुखी व्यक्तित्व के सम्बन्ध में सर्वाधिक मौलिक सूचनाएँ कहीं से प्राप्त हो सकती हैं तो वह छात्र का घर ही है। इसके अतिरिक्त यही एक स्थल है जहाँ उसके सम्बन्ध की विकासात्मक सूचनाओं का सही स्वरूप रहता है। अतएव छात्र के अभिभावक को व्यक्तिक सूचना संग्रह हेतु प्राथमिक महत्त्वपूर्ण सूचना-स्रोत माना जा सकता है।

किन्तु इनसे सूचनाएँ प्राप्त करने में जो कठिनाइयाँ उत्पन्न होती हैं वह है इनसे सम्पर्क स्थापित करने की। विशेषकर भारत में यह कठिनाई अशिक्षित अभिभावकों के असहयोगी व्यवहारों द्वारा द्विगुणी हो जाती है। किसी तरह शाला में शिक्षक-अभिभावक सम्मेलनों अथवा छात्र के गृह भ्रमण के माध्यम से यदि सम्पर्क भी स्थापित कर लिया जाता है तो प्रश्न उठता है सूचना-संकलन की प्रविधियों का। इन प्रपत्र चिह्नांक सूचियों अथवा अन्य सूचना-पत्रों की पूर्ति करने की ओर इनकी एक सहज विरक्ति होने के कारण एक सामान्य भारतीय शिक्षक तथा उपबोधक का तो साधारण बातचीत की प्रचलित विधा से ही आवश्यक सूचनाएँ एकत्रित करने का विकल्प उपयुक्त रहता है। इस उद्देश्य से बातचीत करने हेतु उनमें प्रारंभिक सामंजस्य स्थापन कौशल्य होना आवश्यक है। कई माता-पिता अपने बालकों के सम्बन्ध की कतिपय ऐसी शारीरिक संवेगात्मक सूचनाएँ देना नहीं चाहते क्योंकि उनके विचारानुसार बालक के पक्ष में न हों। किन्तु यह हर्ष का विषय है कि हमारे देश के अभिभावक इस दिशा में अधिकाधिक प्रबुद्धता प्राप्त करते हुए शाला को उत्तरोत्तर सहयोग प्रदान करते आ रहे हैं।

शिक्षकगण तथा अभिभावकों से अधिक समीपता से एक और समूह छात्र को जानता है—और वह है उसका समवयस्क मित्र-मण्डल। इस समूह से छात्र विषयक सूचनाएँ एकत्र करने हेतु प्रत्यक्ष संवाद अथवा स्पष्ट प्रश्नावलियाँ अत्यन्त ही अनुपयुक्त साधन होते हैं। सामान्यतः किशोरावस्था में समूह भावना इतनी दृढ़ होती है कि इस वय के छात्र एक दूसरे के विषय में कुछ भी बताना समूह नियम का अतिक्रमण समझते हैं। वस्तुतः छात्र विषयक जिस प्रकार की सूचनाएँ इस स्रोत से प्राप्त हो सकती हैं वे उसकी समाजमितीय स्थिति से ही सम्बन्धित होती हैं। अतएव इन सूचनाओं का संकलन भी केवल समाजमितीय साधनों द्वारा करना ही

समीचीन होता है। इन साधनों के परीक्षण एकांक जितने कम पारम्परिक होंगे उतनी ही अधिक विश्वसनीय सूचनाएं सम सामूहिकों में प्राप्त होने की सम्भावना होगी।

(ई) प्रारूप प्रत्येक सेवा के सम्बन्ध में एक संगत प्रश्न उठता है कि उसका आयोजन प्रारूप क्या हो तथा इस आयोजन की प्रभाविता किन घटकों से सम्बन्धित हो सकती है? विशेष कर किसी भी इस कार्यक्रम पर प्रभावात्मक दृष्टिकोण से विचार करते समय तो यह एक अत्यन्त महत्वपूर्ण बिन्दु हो जाता है। इसलिए प्रत्येक निर्देशन सेवा के विवेचन में इस पक्ष पर भी विचार किया जाएगा।

वैयक्तिक सूचनाओं का सतत अनुरक्षित करने में एक सम्भावित भ्रान्ति का निवारण वांछनीय है वह भ्रान्ति हो सकती है इस अनुसूची की हमारी शालाओं में प्रचलित संचयी वृत्त के साथ एकरूपता स्थापित कर देने की।

वस्तुतः शाला का संचयी वृत्त अपेक्षाकृत अधिक व्यापक वैयक्तिक अनुसूची का एक महत्वपूर्ण अंश हो सकता है। संचयी वृत्त में सामान्यतः छात्र की शैक्षिक उपलब्धियों सम्बन्धी सूचनाओं का लेखा रखा जाता है। यह वृत्त अधिकतर शिक्षकों के कार्य से सम्बन्धित होता है तथा उन्हीं द्वारा इसकी प्रविष्टियाँ भी की जाती हैं। निर्देशन उपयोजन के कार्य हेतु आयोजित वैयक्तिक सूचना-सेवा द्वारा जो अनुसूची तैयार की जाती है उसमें संचयी वृत्त में निहित छात्र की शैक्षिक उपलब्धियों के अतिरिक्त अन्य कई प्रकार की बहुमूल्य सूचनाएं सम्मिलित रहती हैं जिनका वर्णन पूर्व अनुच्छेदों में किया जा चुका है।

विषय वस्तु की उक्त व्यापकता के अतिरिक्त संचयी वृत्त तथा वैयक्तिक अनुसूची में एक प्रमुख भेद रहता है उनके बाह्य प्रारूप के सम्बन्ध में। सामान्यतः शाला के संचयी वृत्त का प्रारूप सुरक्षित होता है जिसमें समय-समय पर निश्चित खानों की पूर्ति कर दी जाती है। इसके विपरीत आदर्शरूपेण वैयक्तिक अनुसूची एक ऐसी असुरक्षित मुक्त मिसिल है जिसमें समय-समय पर आवश्यकतानुसार विभिन्न प्रकार की सूचनाओं के प्रपत्र रख दिए जाते हैं। एक औसत मिसिल की भांति इन प्रपत्रों को बद्ध करने की भी आवश्यकता नहीं। इनमें से किसी एक या एक से अधिक किन्हीं सम्बन्धित प्रपत्रों का यदि निर्देशन कार्यकर्ता अध्ययन करना चाहें तो उन्हें सरलतापूर्वक निकाला तथा रखा जा सकता है। इस अनुसूची में पूर्व वर्णित सभी प्रकार की सूचनाओं सम्बन्धी प्रपत्र रहते हैं।

निर्देशन कार्यक्रम की दृष्टि से आवश्यक है कि प्रत्येक छात्र की अनन्य मिसिल हो जिसमें उसी से विशिष्टरूपेण सम्बन्धित विभिन्न प्रपत्रों का विकासात्मक संकलन होता जाए। व्यवस्थित मिसिलीकरण तथा उपयोग की सरलता की दृष्टि से इन मिसिलों के बाह्य पृष्ठ पर विद्यार्थियों के नाम लिख कर उन्हें वर्णानुसार जमा देना चाहिए।

कई वैयक्तिक सूचनाओं की गोपनीय प्रकृति के सम्बन्ध में यह भी आवश्यक है कि ये निश्चित ताले में रखी जावें। इसके लिए उपबोधक के कक्ष में कैबिनेट फाइल ड्राअर की व्यवस्था होना आवश्यक है। इन ड्राअर में मिसिलें लगाते समय वर्णानुसार संकेत चिह्न लगा देने से कोई भी मिसिल तत्काल निकालने में समय नष्ट नहीं होता।

इस सेवा के उक्त प्रकार के प्रारम्भ तथा व्यवस्था के लिए शाला में कतिपय पूर्वावश्यकताएँ वांछनीय हैं। सर्वप्रथम तो इसके निर्माण, अनुरक्षण तथा उचित उपयोग हेतु एक प्रबल प्रेरणा अनिवार्य है। एकाकी निर्देशक या उपबोधक के लिए न तो यह सम्भाव्य है न वांछनीय ही कि वह इन समस्त प्रकार की सूचनाओं को स्वयं ही संचित करे।

दूसरे इस प्रकार की सेवा व्यवस्था के लिए शाला में कुछ न्यूनतम बजट की भी आवश्यकता होगी। बिना निश्चित धनराशि के इस सेवा की न्यूनतम आवश्यकताओं यथा कागज, फार्म, कैबिनेट, ताले आदि की भी व्यवस्था होना असम्भव है।

तीसरे इस सेवा में निहित कई छोटे मोटे बाबूगीरी कृत्यों के लिए इसी प्रकार कुछ सहायता का प्रावधान होना वांछनीय है। यदि प्रशिक्षित उपबोधक की शक्तियाँ भी इस प्रकार के सभी कृत्यों में नष्ट होती रहेंगी तो उपबोधक के अन्य तकनीकी तथा उच्चस्तरीय कृत्यों के लिए उसके पास पर्याप्त शक्ति नहीं रह पायेगी। अतएव इस दिशा में यदि शाला को कुछ आर्थिक क्षेत्र में व्यय भी करना पड़े तो वस्तुतः मानवीय शक्तियों के क्षेत्र में यह मूल्यवान बचत ही सिद्ध होगी।

(स) पर्यावरणीय सूचना-सेवा — पर्यावरणीय परिस्थितियों, अवसरों, क्षेत्रों तथा आवश्यकताओं से सम्बन्धित सूचनाएँ जब तक निर्देशन कार्मिकों को उपलब्ध नहीं होतीं तब तक व्यक्ति को उसके भावी जीवन में अधिकतम समायोजन हेतु सही मात्रा में सहायता देना उनके लिए सम्भव नहीं हो सकता। वैयक्तिक सूचना सेवा के माध्यम से व्यक्ति विषयक जो कुछ सामग्री एकत्रित की जाती है वह अपने आप में समस्त पूर्णताएँ होते हुए भी निर्देशन कार्यकर्ताओं को अपने काम में बहुत आगे नहीं ले जाती। आवश्यकता इस बात की होती है कि इस सामग्री का परीक्षण उपयुक्त पर्यावरणीय वास्तविकताओं के सन्दर्भ में किया जाए। तभी व्यक्ति इस सम्पूर्ण चित्र के आधार पर अपने भावी जीवन विषयक महत्त्वपूर्ण निश्चय एवं सुनिश्चित रूप में ले सकता है। इन्हीं मूलभूत मान्यताओं के आधार पर निर्देशन कार्यक्रम की द्वितीय महत्त्वपूर्ण सेवा पर्यावरणीय सूचना सेवा का आयोजन किया जाता है[3]।

यह एक प्रकार से तो कहा जा सकता है कि वैयक्तिक सूचना की तुलना में इसका आकार अधिक विस्तृत होता है। कई पर्यावरणीय पक्षों में कई व्यक्ति एक साथ रह सकते हैं। किन्तु प्रत्येक के लिए वे पक्ष उसकी अपनी वैयक्तिक विशिष्टता के

सन्दर्भ में स्वतन्त्र महत्त्व रखते हैं। इसलिए छात्र की दृष्टि से कई जानकारी के लिए एक साथ संकलन कर लेने पर या निर्वचन के समय इन सूचनाओं की एक व्यक्ति के लिए विभिन्न प्रकार से व्याख्या करनी पड़ती है।

(ग) प्रकृति—जिस प्रकार प्रत्येक व्यक्ति के व्यक्तित्व के अनेक अन्तःसम्बन्धित पक्ष होते हैं उसी प्रकार उसका पर्यावरण भी कई प्रयोजनपरक आयामों का एक सुसम्बन्धित सातत्य होता है। अतः पर्यावरणीय सूचना सेवा में उसके जीवन के विविध क्षेत्रों से सम्बन्धित सूचनाओं का विवेचन संकलन किया जाता है। वस्तुतः इसमें ऐसी प्रत्येक सूचना का समाहित किया जाता है जिसकी आवश्यकता छात्र को अपने पर्यावरणगत अवसरों के मूल्यांकन हेतु पड़ सकती है। निर्देशन इतिहास के प्रारम्भिक काल में इस सेवा को व्यावसायिक सूचना-सेवा अथवा व्यावसायिक सूचना सेवा के नाम से सम्बोधित किया जाता था। निर्देशन के परिवर्तित सन्दर्भ तथा निर्देशन कार्य की विकासमान परिधि के अनुरूप इस सेवा का कार्य विस्तार भी होता गया तथा व्यवसाय की संकुचित सीमा को पार करके व्यक्ति जीवन के नाना पक्षों को स्पर्श करने लगा। किन्तु यह कहा जा सकता है कि विशेष कर शैक्षिक कार्य के दृष्टिकोण से तो इस सेवा के अन्तर्गत अधिकांश में शैक्षिक-व्यावसायिक सूचनाएँ ही समाहित करना पर्याप्त होगा।

संक्षेप में हम इस सेवा की प्रकृति के वर्णन में कह सकते हैं कि इस सेवा के माध्यम से व्यक्ति के बहुपक्षीय पर्यावरण के सम्बन्ध में आवश्यक एवं उपलब्ध सूचनाओं का संकलन, वर्गीकरण, विश्लेषण, संश्लेषीकरण, निर्वचन एवं उपयोग विधिवत् रूप से किया जाता है। पूर्व प्रकाशात्मक दृष्टिकोण में हमने जिस प्रकार वैयक्तिक सूचनाओं की वाङ्‌मय प्रकृति के सम्बन्ध में कतिपय विशिष्ट मापदण्ड निर्धारित कर दिये थे उसी प्रकार इस सेवा के अन्तर्गत प्राप्त की जाने वाली सूचनाओं के सम्बन्ध में भी कर लेना उपयुक्त रहेगा। हमारे विचारानुसार निम्न प्रकार के सार रूप इन सूचनाओं के सम्बन्ध में हमारे निर्देशक बिन्दु हो सकते हैं —

प्रथमतः— आज की प्रगति से आज के विकासमान युग में यदि कोई भी सूचना अद्यतन नहीं हुई तो उसका कोई विशेष मूल्य नहीं रहेगा। उक्त तथ्य की पुष्टि में कतिपय अनुभूत वास्तविकताएँ स्पष्ट उदाहरणों के रूप में प्रस्तुत की जा सकती हैं। प्रत्येक आधुनिक शिक्षक यह जानता है कि यदि वह अपना विषय-वस्तु तथा अध्यापन-विधियाँ समय-समय पर नवीनतम शोधों से अवगत नहीं है तो वह स्वभावतः रूप से अपने विद्यार्थियों तक अपने विषय सम्बन्धी सूचनाओं का संचारण नहीं कर सकता। विभिन्न व्यावसायिक प्रशिक्षण पाठ्यक्रमों के विषय में तो यह कई बार नवीन कार्यकर्ताओं की कटु अनुभूतियों के रूप में सिद्ध हो चुका है कि अपने प्रशिक्षण काल की अवधि पूर्ण करके जब तक वे अपने वास्तविक कार्य क्षेत्र में प्रविष्ट होते हैं तब तक तो उनका अर्जित ज्ञान-कौशल्य अनावश्यक हो जाता है। आधुनिक काल की औद्योगिक प्रगतियों के परिप्रेक्ष्य में यह बात तकनीकी क्षेत्र की सूचनाओं

वैज्ञानिक सेवाओं के उत्तरदायित्व का भार-वहन करते समय यह अनिवार्य हो जाता है कि अपनी निजी व्यक्तिनिष्ठता से परे होकर क्रमिक वैज्ञानिक वस्तुनिष्ठता को सर्वोपरि महत्त्व प्रदान करें तथा अपने व्यक्तिगत अभिमतों द्वारा सूचना संकलन अथवा सूचना सम्प्रेषण की क्रियाओं को भ्रष्ट न होने दें।

सूचना की परिशुद्धता का सम्बन्ध एक सीमा तक हमारे पूर्व-चर्चित बिन्दु अद्यतनता से भी है। हो सकता है कि सूचना विशेष किन्हीं विशिष्ट कालों अथवा परिस्थितियों में परिशुद्ध हो किन्तु वर्तमान स्थिति में वह त्रुटिपूर्ण है। इस तथ्य के दो बड़े प्रत्यक्ष उदाहरण नित्य परिवर्तित एवं सतत परिवर्तनशील हमारी वर्तमान पाठ्यचर्याओं सम्बन्धी सूचनाओं में प्राप्त हो सकते हैं। आज के विद्यार्थी के लिए सर्वप्रथम अपने पाठ्यक्रम में अंकित विविध विषय विकल्प विभिन्न नियम तथा बहु-पक्षीय सूचनाओं को ध्यानपूर्वक पढ़ लेना अनिवार्य हो गया है क्योंकि वर्तमान काल में इनमें निरन्तर परिवर्तन होने की सम्भावना रहती है। शाला परामर्शक को भी इन परिवर्तनशील आवश्यकताओं से सतत अभिज्ञता बनाए रखना चाहिए अन्यथा उसके द्वारा अपरिशुद्ध सूचना संचारण की आशंका रहेगी।

उक्त विवेचन इन सूचनाओं की विकासात्मक प्रकृति की ओर भी इंगित करता है। जो भी व्यक्ति के वर्तमान निश्चय लेने हेतु अद्यतनतम सामग्री का महत्त्व ही सर्वाधिक हो सकता है—तथापि व्यावसायिक क्षेत्रों में विकासात्मक सूचनाओं का भी अपना एक महत्त्व होता है। परिवर्तित व्यावसायिक धाराएं कई बार उनके भविष्य परिवर्तन की दिशाओं के वांछनीय संकेत दे सकती हैं जो कि व्यक्ति के व्यवसाय-सम्बन्धी निश्चयों में एक सीमा तक सहायक हो सकते हैं।

विविधता : निर्देशन कार्य हेतु संकलित की जाने वाली सूचना सामग्री की प्रकृति में हम वांछनीय विविधता को कई दृष्टिकोणों से परख कर सकते हैं। सर्वप्रथम तथा सबसे विस्तृत आयाम तो होता है व्यक्ति के निजी व्यक्तित्व तथा सम्बन्धित पर्यावरण की बहुविधता के सन्दर्भ में। व्यक्ति का कोई भी निश्चय उसके जीवन के किसी एक ही पक्ष से विशिष्टरूपेण स्थित होने पर भी उसके अन्य जीवन पक्षों से भी अविच्छिन्न रूपेण सम्बन्धित होता है। अतएव उसे निर्देशन देते समय उसके सम्मुख उसके सम्पूर्ण व्यक्तित्व एवं समूचे पर्यावरण की एक सुसंगठित तस्वीर प्रस्तुत करने की आवश्यकता होती है। स्पष्ट है कि यह तस्वीर उसके नाना पक्षों सम्बन्धी विविध प्रकार की सूचनाओं द्वारा ही बनाई जा सकती है। जहाँ उसके शैक्षिक निश्चयों को विभिन्न सम्बन्धित व्यावसायिक अवसरों की पृष्ठभूमि में सजाना होता है वहाँ उसके व्यवसाय सम्बन्धी निश्चयों में उसके शारीरिक गुण मनोवैज्ञानिक लक्षण शैक्षिक उपलब्धियों तथा प्रशिक्षण—पृष्ठभूमियों को झलकाना होता है। अतएव विविधता का प्रथम प्रकार व्यक्तित्व के नाना पक्षों तथा पर्यावरण के विभिन्न आयामों में देखा जा सकता है।

विविधता का द्वितीय प्रकार होता है जीवन में उपलब्ध विभिन्न अवसरों के

रूप में । शैक्षिक व्यावसायिक अवसरों के विषय में यह निर्देशन-कार्मिक की अभिज्ञता सीमा जितनी अधिक विस्तृत होगा उतना ही विभिन्न विकल्प वह व्यक्ति के सम्मुख न केवल प्रस्तुत कर सकेगा अपितु उनका अपनी क्षमताओं के सन्दर्भ में तुलनात्मक मूल्यांकन कर सकने में सहायता प्रदान कर सकेगा ।

व्यक्ति का वैयक्तिक क्षमताओं की ज्ञान सूचनाओं की एक तीसरी प्रकार की विभिन्नता की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करती है— और वह है व्यक्ति-व्यक्ति के बीच की क्षमताओं के अन्तर से सम्बन्धित । वैयक्तिक विभिन्नताओं का मनोविज्ञान हमें बताता है कि कोई भी दो व्यक्तियों की कुशलता क्षमता आशा अपेक्षा आकांक्षा प्रायः अनुभव या वि म एकरूपता नहीं होती । अतएव विभिन्न व्यक्तियों के साथ काम करने वाले निर्देशन कार्मिक के लिए यह आवश्यक हो जाता है कि उसके पास विभिन्न वैयक्तिक लक्षणों में संरक्षा का सकने वाला विविध सूचना भण्डार हो ।

यहाँ तक तो हुई अधिकांश में व्यक्ति के लक्षणों से सम्बन्धित बात । किन्तु जब विशेषकर नवयुवकों के उच्चस्तरीय शिक्षा अथवा व्यवसाय प्रवेश का प्रश्न आता है वहाँ पर इस शिक्षा के विशिष्ट लक्षणों तथा नूतन व्यावसायिक जीवन के विविध पक्षों से सम्बन्धित सूचना भी इन सब कार्यकर्ताओं का दे सकना आवश्यक हो जाता है । जीवन के इन अग्रिम पक्षों में व्यक्ति से अधिक स्वतन्त्र व्यवहार की अपेक्षा की जाती है । आत्मविश्वासपूर्वक इस प्रकार का व्यवहार कर सकने के लिए आवश्यक है कि वह अपने नियोक्ता व जीवन में भली प्रकार परिचित हो । अतएव निर्देशन कार्मिक की सकलित सूचना सामग्री में भी इतनी सम्पूर्णता होनी चाहिए जो कि व्यक्ति जीवन के इस स्तर से सम्बन्धित पर्यावरणीय पक्षों के विविध अंगों एव लक्षणों को अपने में समाहित कर सके ।

(आ) प्रकार उक्त अनुच्छेद में पर्यावरणीय सूचना सामग्री की प्रकृति के विस्तृत विवेचन में उसमें समाविष्ट की जाने वाली सूचनाओं के प्रकारों के सम्बन्ध में विविध झलकियाँ पाठकों को प्राप्त हो चुकी हैं । उन्हें समेट कर एक स्थल पर अब निम्नांकित बिन्दुओं के अन्तर्गत क्रमबद्ध रूप में प्रस्तुत किया जा रहा है —

शैक्षिक पाठ्यक्रम एवं पाठ्यचर्याएं

ज्ञान विशिष्टीकरण के वर्तमान युग में आज के विद्यार्थी के लिए शैक्षिक पाठ्यक्रमों एवं पाठ्यचर्याओं सम्बन्धी सामग्री का प्रारम्भिक महत्त्व है विशेषकर इसीर देश में जहाँ पर विद्यार्थी शिक्षण ज्ञान की अपेक्षा मौखिक रूप से ही कुछ पाए प्राप्त करने का ही अधिक अभ्यस्त होता है । विषयों के सीमा विस्तार तथा उनसे सम्बन्धित अवसरों की वृद्धि के कारण आधुनिक पाठ्यचर्याओं की संख्या बढ़ती जा रही है । इन सतत परिवर्तनों के सन्दर्भ में पाठ्यक्रमों तथा उनकी आवश्यकताओं सम्बन्धी सूचनाओं का इस सेवा में एक महत्त्वपूर्ण स्थान है ।

### व्यावसायिक अवसर

औद्योगिक-तकनीकी उन्नति, व्यवसायों के विशिष्टीकरण तथा काम कुशलताओं के विभिन्नीकरण ने व्यावसायिक अवसर सम्बन्धी सूचनाओं को इतना अधिक जटिल बना दिया है कि बिना किसी व्यवस्थित विश्लेषण विधि के इस क्षेत्र में सूचना संकलित कर सकना भी एक महती चुनौती है। चूंकि इन सूचनाओं का छात्र के भावी निश्चयों से प्रत्यक्ष सम्बन्ध होता है इसलिए पर्यावरणीय सूचना-सेवा के माध्यम से इन सूचनाओं का विधिवत संकलन तथा उपयोग होना चाहिए।

### व्यावसायिक प्रशिक्षण

किसी भी व्यवसाय में प्रवेश प्राप्ति तथा सफल कार्य की एक महती पूर्वापेक्षा होती है उस व्यवसाय के लिए वांछनीय कुशलताओं-क्षमताओं में विधिवत प्रशिक्षण। वर्तमान व्यवसाय जगत की प्रकृति, उनमें अपेक्षित कुशलताओं का स्वरूप तथा तकनीकी प्रशिक्षण देने वाली संस्थाओं में इतना परिवर्तन एवं विस्तार हुआ है तथा होता जा रहा है कि छात्र तो क्या—वर्तमान शिक्षकों के लिए भी इन बिन्दुओं सम्बन्धी नवीनतम सूचनाएं रख सकना सम्भव नहीं हो पाता। आज के जटिल व्यवसाय युग में भली प्रकार समन्वित हो सकने के लिए छात्र के लिए इन सूचनाओं की आवश्यकता का मूल्यांकन करना है। निर्देशन कार्यक्रम की पर्यावरणीय सूचना सेवा द्वारा छात्रों तथा नव-व्यवसाय प्रवेशकों के लिए इन महती सूचनाओं का संकलन उपयोग करता है।

### सामाजिक आर्थिक

किसी भी शैक्षिक पाठ्यक्रम तथा व्यावसायिक क्षेत्र की प्राथमिक जानकारी तो उसकी व्यवसाय आवश्यकताओं तथा कार्यकुशलताओं से सम्बन्धित होती है। इस प्रकार का विषय वस्तु अथवा व्यवसाय-लक्षण सम्बन्धी सूचनाओं का विवरण 'शैक्षिक पाठ्यक्रम' तथा 'व्यावसायिक अवसर' के अन्तर्गत हम कर चुके हैं। किन्तु शिक्षा तथा व्यवसाय क्षेत्रों के इन प्राथमिक परिचयों के अतिरिक्त इनका एक सामाजिक आर्थिक पक्ष भी होता है। किसी भी तकनीकी शैक्षिक पाठ्यक्रम के कारण कतिपय आर्थिक प्रतिबन्ध होते हैं जिनके सम्पूर्ण ज्ञान बिना विद्यार्थी के लिए उनमें प्रवेश प्राप्ति के निश्चय ले सकना कठिन होता है। इसी प्रकार किसी भी व्यवसाय की एक सामाजिक आर्थिक स्थिति होती है। उसमें प्रविष्ट होने के निश्चय को यह परिस्थिति एक बहुत बड़ी सीमा तक अनुशासित करती है। पर्यावरणीय सूचना सेवा में किसी भी पाठ्यक्रम तथा व्यवसाय के सम्बन्ध में इस प्रकार की सूचनाएं एकत्र करना भी परमावश्यक है। कई बार किन्हीं शैक्षिक पाठ्यक्रमों के अनुशीलन अथवा व्यावसायिक प्रशिक्षण के पालन हेतु आर्थिक छात्रवृत्तियाँ तथा औद्योगिक प्रावधान भी होते हैं। पश्चिम में तो यह एक सामान्य तथ्य है अतएव छात्र सामान्यतः इस प्रकार की सूचनाओं के स्रोत खोजते रहते हैं। किन्तु हमारे देश में यह एक अपेक्षाकृत नवीन विचारधारा होने के कारण इसके सम्बन्ध में भी पर्यावरणीय सूचना सेवा को सजग रहने की आवश्यकता है।

सूचना मानाओं के पास इतना समय नहीं रहता है कि वे इन कार्मिकों से बराबर बातचीत कर सकें। इसके अतिरिक्त प्रतिष्ठित शैक्षिक एवं औद्योगिक अभिकरण अपनी प्रशस्ति हेतु नाना प्रकार की मुद्रित सामग्रियाँ तैयार करवाके रखते हैं। किसी भी अच्छी शैक्षिक संस्था के प्रवेश नियम, पाठ्यक्रम, आर्थिक अपेक्षाएं आदि उसके प्रोस्पेक्टस अथवा प्रशस्ति पत्रिका में उपलब्ध हो सकती हैं। अतएव शालाओं में भिन्न भिन्न प्रकार के उच्चस्तरीय महाविद्यालय एवं प्रशिक्षण संस्थाओं के ये प्रकाशन डाक द्वारा मंगवा लिए जा सकते हैं। आजकल कई औद्योगिक तकनीकी संस्थान भी अपने कार्य के विविध पक्षों के सम्बन्ध में अत्यन्त आकर्षक पम्फलेट्स तैयार करवा कर रखते हैं। अनेक प्रकार के चार्ट, चित्र, आरेख तथा आलेखों द्वारा इन संस्थाओं के विविध पक्षीय जीवन परिस्थिति तथा अपेक्षाओं के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त हो सकता है। कई बार तो ऐसी सूचना-सामग्री निःशुल्क वितरित की जाती है किन्तु हमारे विद्यालयों को इस तथ्य के सम्बन्ध में ज्ञान नहीं होता।

हमारे देश में इस प्रकार की महत्वपूर्ण सूचना सामग्री के मुद्रित चित्रित दृश्य श्रव्य व सांख्यिक उपकरण राष्ट्रीय-स्तर पर शैक्षिक, औद्योगिक तथा शोध संस्थाओं द्वारा तैयार किए गए हैं। पुस्तक के सातवें अध्याय में इनके विषय में अधिक विशद तथा विशिष्ट रूप से उल्लेख किया जायेगा।

इस मुद्रित सामग्री से प्राप्त सूचनाओं के अतिरिक्त भी छात्र को कई व्यवसायों, प्रशिक्षण संस्थाओं तथा उच्चस्तरीय शिक्षण संस्थाओं सम्बन्धी तथ्यों की कई बार आवश्यकता होती है। इसके लिए शाला निर्देशक को क्षेत्रीय पर्यटन की आयोजना करना चाहिए। इस विधा का प्रत्यक्ष लाभ यह होता है कि छात्र अभिमुख संवाद, प्रश्नावली एवं प्रपत्र पूर्ति, पर्यवेक्षण आदि प्रविधियों के उपयोग से न केवल परिचित होते हैं अपितु इनके द्वारा स्वयं कार्य परिस्थितियों के परिवीक्षण अध्ययन द्वारा अपने भावी निश्चय अधिक ठोस रूप से ले सकते हैं। शैक्षिक अथवा प्रशिक्षण संस्थाओं की स्थानीय अपेक्षाओं, आवश्यकताओं के सम्बन्ध में उनका प्रथम स्थानीय ज्ञान वर्धित होता है। व्यावसायिक तत्वों के सम्बन्ध की विशद सूचनाएं भी व्यवसाय विश्लेषण की तकनीकी प्रविधि द्वारा ही प्राप्त हो सकती हैं। इस विश्लेषण के संदर्भ में जहां छात्रों को वास्तविक कार्य-परिस्थितियों का प्रत्यक्ष परिचय प्राप्त करने का अवसर मिलता है वहां निर्देशन कार्मिक को व्यवस्थित रूप से कुछ तकनीकी सूचना बिन्दुओं का संकलन कर सकने की सुविधा प्राप्त हो जाती है।

(ई) प्रारूप—पर्यावरणीय सूचना-सेवा के प्रारूप के सम्बन्ध में सबसे महत्वपूर्ण बात है इस सेवा द्वारा उपलब्ध सामग्रियों के समुचित उपयोग की। ये सूचनाएं न केवल छात्रों के लिए अपितु शिक्षकों तथा अभिभावकों के लिए भी अत्यन्त महत्वपूर्ण सूचना-स्रोत होती हैं। विशेष कर हमारे देश में तो शिक्षक तथा अभिभावक छात्र द्वारा चयनित विशेषता धाराओं के व्यावसायिक अभिप्रेत अर्थों के सम्बन्ध में भी प्रायः अनभिज्ञ ही रहते हैं। अतएव आवश्यक है कि इन सामग्रियों का संकलन

मनोवैज्ञानिक लक्षणों का अवबोध होता है न इन लक्षणों का पर्यावरणीय घटकों से सम्बंधित करके देखने का कौशल। छात्र को वैज्ञानिक रूप से वह निर्देशन देने के लिए उक्त क्षमता आवश्यक होती है जिसका प्रयोग विशिष्ट रूप से तकनीकी उपबोधन सेवा में होता है।

इसके अतिरिक्त शिक्षकों आदि द्वारा दिया गया परामर्श निर्देशन प्रायः छात्रों की कुछ सामान्य आवश्यकताओं के ही संदर्भ में होता है। यह एक मनोवैज्ञानिक सत्य है कि शाला के कार्यक्रम से सम्बन्धित विद्यार्थियों की ऐसी आवश्यकताओं के अतिरिक्त भी एक अनन्य व्यक्ति के नाते प्रत्येक छात्र की कुछ निजी समस्याएं भी हो सकती हैं। कई बार इन वैयक्तिक कठिनाइयों का उसकी शालीय उपलब्धियों पर भी विपरीत प्रभाव पड़ता है। किन्तु वैयक्तिक सहायता के अभाव में उसे यह सब कुछ चाप चाप सहन करना पड़ता है। विशिष्ट रूप से वैयक्तिक स्तर पर क्रियाशील उपबोधन सेवा में इन वैयक्तिक स्तर की आवश्यकताओं के सम्बन्ध में ही विशेष रूप से कार्य किया जाता है। तदनुसार इस सेवा की प्रकृति के सम्बन्ध में निम्न बिन्दुओं का विधिवत रूप से उल्लेख किया जा सकता है।

(अ) प्रकृति

**वैयक्तिक**—उक्त विवेचन के परिप्रेक्ष्य में इस सेवा की अनन्य वैयक्तिक प्रकृति पर ही सर्वप्रथम बल देना समाचीन रहेगा। वस्तुतः यदि यह कहा जाय तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी कि उपबोधन सेवा एक एक वैयक्तिक सम्बन्ध के आधार पर ही नियोजित होती है। इस सम्बन्ध की प्रकृति भी विविध एवं एक सम्बन्धों की तुलना में अत्यन्त ही अनन्य होती है। इस सेवा के सफल संचालन की एक प्राथमिक पूर्वावश्यकता ही यह होती है कि इस प्रगूढ़ एक एक सम्बन्ध में सामंजस्य हो, सम अनुभूति हो सौहार्द्र हो। एक उपबोधक तथा उपबोध्य के मध्य यह एक विचित्र प्रकार का सम्बन्ध-स्थापन होता है जहां पर कि विचार-संचरण के लिए सदैव ही भाषा के सामान्य माध्यम की आवश्यकता नहीं होती। कई बार उपबोध्य अपनी निजी समस्याओं को नाना प्रकार के अशाब्दिक संचार-साधनों द्वारा उपबोधक तक प्रेषित कर देता है। कई परिस्थितियों में बोलने वाले के वास्तविक शब्द जितना नहीं कह सकते उससे कहीं अधिक अर्थों का इंगित वाणी के स्वरक्रम, मुखा के हाव भाव, नेत्रों की दृष्टि, व्यक्ति के आसन आदि संचारकों द्वारा प्राप्त हो सकते हैं। जहाँ विशिष्ट शब्दों के तो निश्चित अर्थ ही सभी व्यक्तियों के लिए समान होते हैं वहां पर इन वैयक्तिक प्रयत्नों का अर्थ प्रत्येक व्यक्ति के लिए भिन्न-भिन्न होता है। इस तथ्य का आत्मीयकरण तथा इसके आधार पर वास्तविक अर्थ कर सकने की क्षमता ही उपबोधन सेवा की मूलभूत आवश्यकता होती है।

**एकान्त व्यवस्था**—इस सेवा की विशिष्ट वैयक्तिक प्रकृति का तर्कगत निष्कर्ष यही निकलता है कि इसके नियोजन संचालन हेतु शाला में किसी एकान्त कक्ष की व्यवस्था होना अनिवार्य है। कोई भी व्यक्ति अपनी निजी तथा गोपनीय प्रश्नों के

का विवेचन यह कह कर प्रारम्भ करना असंगत नहीं होगा कि अपने शाब्दिक तथा नामकरण-दोनों ही अर्थों के सन्दर्भ में उपबोधन सेवा को निर्देशन कार्यक्रम की केन्द्रीय सेवा कहा जा सकता है।

सर्वप्रथम तो प्रमुख निर्देशन-सेवाओं की जो प्राथमिक अनुसूची हमने प्रारम्भ में प्रस्तुत की उसमें इस सेवा की संख्या क्रमिक रूप से भी मध्य में आती है। फिर वास्तविक निर्देशन कार्य संचालित करने के दृष्टिकोण से भी निर्देशन कार्यक्रम की प्रारम्भिक दो सेवाओं की क्रियाएं सम्पन्न न हो सकने तक उपबोधन की तकनीकी सेवा समुचित रूप से नहीं की जा सकती। स्पष्ट है कि जबतक व्यक्ति तथा उसके पर्यावरण सम्बन्धी आवश्यक सूचनाओं का विधिवत संकलन-वर्गीकरण ही न हो पाया हो तो उस दत्त सामग्री के आधार पर निर्वचन किस प्रकार किए जा सकते हैं? तदनुसार यह भी एक वास्तविकता है कि जबतक उक्त आधारों पर व्यक्ति अपने स्वतन्त्र निश्चय नहीं निर्धारित कर लेता तबतक उसे नियोजन में किस प्रकार सहायता दी जा सकती है? तथा उसके निश्चयों का युक्तियुक्त अनुसरण किस प्रकार किया जा सकता है? तो इस प्रकार कहा जा सकता है कि कार्य-व्यवस्था की दृष्टि से भी इस सेवा का एक केन्द्रीय स्थान होता है।

अन्त में तकनीकी महत्त्व के दृष्टिकोण से भी इस सेवा का न केवल निर्देशन कार्यक्रम में अपितु समूची शाला व्यवस्था में एक केन्द्रीय महत्त्व होता है। यदि यह कहा जाय तो अतिशयोक्ति नहीं होगी कि सम्पूर्ण शाला की बहुमुखी क्रियाओं में से कोई भी प्रक्रिया ऐसी नहीं है जो इसका स्थानापन्न कर सके।

(आ) प्रकार—मूलतः उपबोधन सेवा द्वारा छात्र को उसके जीवन के कई पक्षों में वैयक्तिक सहायता दी जाती है। कतिपय सम्भावित पक्षों का उल्लेख उदाहरणस्वरूप यहाँ पर किया जा रहा है।

शैक्षिक पाठ्यक्रम—इस पक्ष में शाला में उपलब्ध पाठ्यक्रमों के स्वरूप प्रकार आवश्यकता तथा भावी सम्भावनाओं के ज्ञान के आधार पर छात्र अपने शैक्षिक निश्चय लेने में सहायता प्राप्त करते हैं।

शैक्षिक कुशलताएं—पाठ्यक्रम चयन के उपरान्त छात्र को उसके सफल पालन में भी कई प्रश्न हो सकते हैं जो कि उसके सूचना ज्ञान कौशल्य स्पष्टता अभिरुचिता अध्ययन आदतें परीक्षा-कुशलता आदि से सम्बन्धित हो सकते हैं। इन प्रश्नों का समाधान छात्र को उपबोधन सेवा द्वारा प्राप्त हो सकता है।

पाठ्येतर क्रियाएं—इस पक्ष में पाठ्यक्रम से अप्रत्यक्षरूपेण-सम्बन्धित प्रवृत्तियों सम्बन्धी जानकारी द्वारा छात्र इनका सन्तुलन अपने समूचे व्यक्तित्व के साथ करने में सहायता प्राप्त करते हैं।

वैयक्तिक सामाजिक समस्याएं—छात्र के बहुपक्षी व्यक्तित्व की कई उलझनें हो सकती हैं जिन्हें सुलझाने में वह वैयक्तिक सहायता की अपेक्षा करता है। ये कठिनाइयाँ उसके कक्षा अधिगम के सन्दर्भ में हो सकती हैं अथवा शिक्षक विद्यार्थी

होती है जो कि उपबोधन सेवा द्वारा प्राप्त हो सकती है।

(ह) प्रारम्भ एवं आवश्यक तत्त्व—जैसा कि इस सेवा के विवेचन के प्रारम्भ में ही स्पष्ट किया जा चुका है इसके प्रारम्भ की प्राथमिक आवश्यकता होती है—भौतिक साधन-सुविधाओं के रूप में। एकान्त कक्ष शान्त वातावरण विश्रामपूर्वक बैठकर बात कर सकने की उपयुक्त व्यवस्था दत्त सामग्री को सुरक्षित एवं गोपनीय रख सकने के कैबिनेट फाइल तालें आदि ये ऐसी भौतिक पूर्वावश्यकता हैं जिनके बिना उपबोधन सेवा की कल्पना करना ही मूर्खता होगा।

उक्त भौतिक आवश्यकताओं से सम्बन्धित है इस सेवा में निहित आर्थिक पक्ष। उक्त प्रकार के स्थान व उपकरणों की व्यवस्था बिना अर्थ के करना असम्भव है।

इसी अर्थ-व्यवस्था से निकटतम मिला जुला प्रश्न उपस्थित होता है प्रशासक की आस्था का। यदि उसकी इस प्रकार की सेवा में आस्था नहीं हुई तो वह इस प्रकार के महत्त्वपूर्ण तकनीकी कार्य को आर्थिक अपव्यय के रूप में देख सकता है। विशेषकर कई प्रकार के आर्थिक संकटों में जकड़े हुए हमारे माध्यमिक विद्यालयों के प्रशासकों को इतनी अधिक प्रकार की आवश्यकताओं का सामना करना पड़ता है कि उनके लिये इस सम्बन्ध में आर्थिक पूर्ववर्तिताएँ निश्चित कर सकना सचमुच एक दूभर काम हो उठता है।

प्रशासक की आस्थाहीनता का एक और दुष्परिणाम हो सकता है उपबोधक को पर्याप्त समय का अभाव। यों तो आदर्श व्यवस्था वह होगी जबकि एक पूरे समय का उपबोधक एक स्वतन्त्र रूप से शाला उपबोधक का कार्य कर सके। किन्तु यदि बजट की आर्थिक सीमितताओं के कारण यह सम्भव न हो सके तो शाला का समय सारिणी में शाला उपबोधक का कम से कम सप्ताह में दो तीन घण्टे का तो प्रावधान होना अनिवार्य है।

सबसे अधिक सोचनीय तो वह परिस्थिति होती है जबकि शाला उपबोधक को एक ऐसे एक्स्ट्रा के रूप में देखा जाता है जो छुट्टी की हाजिरी भी ले गेम्स का निरीक्षण भी करे तथा किसी अनुपस्थित शिक्षक की कक्षा को व्यस्त भी रख सके। सर्वप्रथम तो इस प्रकार के बहुमुखी आकस्मिक कार्य निभाने वाले उपबोधक को अपना निजी तकनीकी कार्य करने हेतु समय व शक्ति की सदैव कमी रहती है। दूसरे अपने स्वयं के कार्य की यह मूक शालीय उपेक्षा शनैः शनैः उसके मन में भी अपने उत्तरदायित्व के प्रति निष्ठा में कमी करती जाती है। और अन्त में ऐसा उपबोधक छात्रों का विश्वास भी प्राप्त करने में असमर्थ रहता है। फलस्वरूप यह सेवा केवल नाममात्र की रहकर शिक्षक तथा अभिभावक दोनों की हँसी तथा उपेक्षा का विषय बन जाती है। इस तकनीकी सेवा के प्रति इस प्रकार की प्रतिक्रियाएँ उत्पन्न करने से तो अधिक अच्छा यही होगा कि इस सेवा के नाम पर कोई ढोंग न रचा जाय।

(घ) नियोजन सेवा—उपर्युक्त सूचनाओं के आधार पर छात्र को यथोचित रूप से अपने स्वतन्त्र निश्चय से चयन के लिए सहायता दे चुकने के पश्चात् निर्देशन कार्यकर्ताओं के सम्मुख जो अत्यन्त व्यावहारिक चुनौती प्रस्तुत होती है वह है उन निश्चयों को एक प्रारम्भिक स्वरूप देने में व्यक्ति को वास्तविक सहायता देने की। निर्देशन कार्यक्रम की नियोजन सेवाओं का मूलतः इसी चुनौती से सीधा सम्बन्ध होता है।

(ङ) प्रकृति—जिन धारणाओं तथा आधारभूत मान्यताओं को लेकर निर्देशन सेवाओं के आधुनिक स्वरूप का प्रस्तुतिकरण कर रहे हैं उसके परिप्रेक्ष्य में इस सेवा के लिए 'नियोजन' नामकरण अब उपयुक्त नहीं प्रतीत होता। नियोजन शब्द का साधारण तात्पर्य होता है किसी व्यक्ति को किसी व्यवसाय अथवा काम में नियुक्त करने से। निर्देशन कार्य के पुरातन सीमित-आशय के परिप्रेक्ष्य में तो नियोजन शब्द का यह प्रयोग स्वीकार किया जा सकता था। जब निर्देशन कार्य का विस्तार ही व्यक्ति के व्यावसायिक जीवन तक सीमित रहता था तो नियोजन सेवा की परिधि भी व्यवसाय प्रवेश सम्बन्धी विविध प्रकार की सहायता तक मान्य हो सकती थी। अब निर्देशन के विस्तृत आशय के अनुसार नियोजन शब्द की प्रचलित मान्यता को स्वीकार करते हुए भी इसके आशय को अधिक स्पष्ट करने की आवश्यकता है। अपनी बात को अर्थपूर्ण करने हेतु नियोजन सेवा की प्रकृति की व्याख्या निम्न लक्षणों के माध्यम से की जा सकती है।

समाहारी—नियोजन सेवा व्यक्ति जीवन के विविध पक्षों में विभिन्न अवसरों पर उसके आवश्यक पद-स्थापन से सम्बन्धित होती है। वस्तुतः किसी भी समस्या परिस्थिति उत्तरदायित्व आदि में से किसी प्रथम व्यावहारिक चरण उस सबसे से लगे हुए समायोजन को नियोजन सेवाओं के अन्तर्गत जोड़ा जा सकता है। इस सेवा के आशय-स्पष्टीकरण के सम्बन्ध में ही हमने इसके समाहारी लक्षण द्वारा इसकी व्यापक प्रकृति पर बल देना उचित समझा। व्यक्ति के जीवन में इसकी व्यावहारिक उपादेयता के पक्ष में कई तर्क दिये जा सकते हैं। कई बार युक्तियुक्त ढंग से सन्तोषप्रद निश्चय ले चुकने पर भी प्रत्यक्ष परिस्थिति में क्रियाशील हो सकने हेतु न केवल कुछ और वास्तविक तथ्यों का सामना करना पड़ता है अपितु सैद्धान्तिक स्तर के अमूर्त चिन्तन से नीचे उतर कर "व्यावहारिकता" की ठोस भूमि पर भी कदम जमाने पड़ते हैं। कुछ व्यक्ति इस समय कदाचित संवेगात्मक दुर्बलता अथवा मानसिक परावलम्बन के प्रभाव से बाह्य सहारे की अपेक्षा करते हैं। किन्हीं दशाओं में तो इस प्रकार के आश्रय बिना बनी बनाई योजनाओं के सैद्धान्तिक-स्तर तक ही सीमित रह जाने की आशंका हो सकती है। उक्त सभी दृष्टिकोणों से व्यक्ति जीवन की सम्पूर्णता के सन्दर्भ में हमने इसकी समाहारी प्रकृति की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया है।

पूरक सेवाओं का परिणाम—उक्त विवेचन के अनुक्रम में ही कहा जा सकता है कि इस सेवा का जन्म ही निर्देशन कार्यक्रम की प्रथम तीन सेवाओं के किए गए

